९. सारिपुत्रस्थविरमधिकृत्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

यस्माद्धर्मं विजानीयात्, सम्यक्सम्बुद्धदेशितम्।
सत्कृत्य तं नमेन्नित्यमग्निहोत्रं यथा द्विजः॥ ३९२॥

१०. कञ्चिज्जटिलं ब्राह्मणमभिलक्ष्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

न जटाभिर्न गोत्रेण, न वै जात्यास्ति ब्राह्मणः।
यस्मिन् सत्यं च धर्मश्च, स शुचिः, स च ब्राह्मणः॥ ३९३॥

११. एकं कुहकं ब्राह्मणमुद्दिश्य : : महावने कूटागारशालायाम्

किं ते जटाभिर्दुर्बुद्धे! वल्कलेनाजिनेन किम्!
आभ्यन्तरं ते गहनं, परिमार्जयसि बाह्यतः॥ ३९४॥

१२. कृशां गौतमीमधिकृत्य : : राजगृहे गृध्रकूटपर्वते

पांशुकूलधरं जन्तुं, कृशं धमनिश्रन्थतम्।
एकं वने हि ध्यायन्तं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ३९५॥

१३. एकं ब्राह्मणमभिलक्ष्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

न चाहं ब्राह्मणं वच्मि, योनिजं मातृसम्भवम्।
स हि भवति भोवादी, स वै अस्ति सकिञ्चनः॥
अकिञ्चनमनादानं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ३९६॥

१४. उग्रसेनं श्रेष्ठिपुत्रमभिलक्ष्य : : राजगृहे वेणुवने

सर्वसंयोजनं छित्त्वा, यो वै न परित्रस्यति।
सङ्गातिगं विसंयुक्तम्, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ३९७॥

१५. ब्राह्मणद्वयमधिकृत्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

छित्त्वा नध्रीं वरत्रां च, सन्दानं सहनुक्रमम्।
उत्क्षिप्तपरिघं बुद्धं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ३९८॥

१६. आक्रोशकभारद्वाजं प्रति : : राजगृहे वेणुवने

आक्रोशं वधबन्धं च, अदु( द्वि )ष्टो यस्तितिक्षति।
क्षान्तिबलं बलानीकं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ३९९॥

१७. सारिपुत्रस्थविरं प्रति : : राजगृहे वेणुवने

अक्रोधनं व्रतवन्तं, शीलवन्तमनुत्सदम्।
दान्तमन्तिमशरीरं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४००॥

१८. उत्पलवर्णां श्राविकां प्रति : : श्रावस्त्यां जेतवने

जलं यथा पद्मपत्रे, आराग्रे सर्षपो यथा।
यो न लिम्पति कामेषु, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०१॥ •

१९. अन्यतरं ब्राह्मणं प्रति : : श्रावस्त्यां जेतवने

यो दुःखस्य प्रजानाति, इहैव क्षयमात्मनः।
पन्नभारं विसंयुक्तम्, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०२॥ •

२०. क्षेमां श्राविकामभिलक्ष्य : : राजगृहे गृध्रकूटे

मेधाविनं च गम्भीरं, मार्गामार्गस्य कोविदम्।
उत्तमार्थमनुप्राप्तं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०३॥ •

२१. प्राग्भारवासितिष्यस्थविरं प्रति : : श्रावस्त्यां जेतवने

असंसृष्टं गृहस्थैर्वा, प्रव्रजितैस्तथोभयैः।
अनोकसारमल्पेच्छं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०४॥ •

२२. अन्यतरं भिक्षुं प्रति : : श्रावस्त्यां जेतवने

दण्डं निधाय भूतेषु त्रसेषु स्थावरेषु च।
यो न हन्ति न घातयति, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०५॥ •

२३. चतुरः श्रामणेरानुद्दिश्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

अविरुद्धं विरुद्धेषु, आत्मदण्डेषु निर्वृतम्।
सादानेषु अनादानं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०६॥ •

२४. महापथकस्थविरमारभ्य : : राजगृहे वेणुवने

येन रागश्च द्वेषश्च, मानो म्रक्षश्च पातितः।
सर्षप इव आराग्रात्, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०७॥ •

२५. पिलिन्दवत्सस्थविरमुद्दिश्य : : राजगृहे वेणुवने

अकर्कशां ज्ञापनीं च, गिरं सत्यामुदीरयेत्।
यथा नाभिष्वजेत् किञ्चित्, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०८॥ •

२६. अन्यतरं ब्राह्मणमुद्दिश्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

इह यो दीर्घं ह्रस्वं वा, अणु स्थूलं शुभाशुभम्।
लोके ह्यदत्तं नादत्ते, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४०९॥ •

२७. सारिपुत्रस्थविरमालक्ष्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

**आशा यस्य न विद्यन्ते, अस्मिन् लोके परत्र च।**
**निराशयं विसंयुक्तं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१०॥** •

२८. महामौद्गल्यायनस्थविरमारभ्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

**यस्यालया न विद्यन्ते, आज्ञाय अकथङ्कथी।**
**अगाधममृतं प्राप्तं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४११॥** •

२९. रेवतस्थविरमभिलक्ष्य : : श्रावस्त्याम्, पूर्वारामे

**पुण्यं य इह पापं च, उभयोः सङ्गमत्यगात्।**
**अशोकं विरजं बुद्धं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१२॥** •

३०. चन्द्राभस्थविरमारभ्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

**विमलं चन्द्रवच्छुद्धं, विप्रसन्नमनाविलम्।**
**नन्दीभवपरिक्षीणं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१३॥** •

३१. शिवलिस्थविरमारभ्य : : कुण्डकौलिये (कुण्डधानवने)

**इमं प्रतिपथं दुर्गं संसारं मोहमत्यगात्।**
**तीर्णः पारं गतो ध्यायी अकम्प्यश्चाकथङ्कथी।**
**अनुपादाय निर्वृत्तो, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१४॥** •

३२. सुन्दरसमुद्रस्थविरमारभ्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

**प्रहाय कामान् यः सर्वान् अनागारः परिव्रजेत्।**
**कामभवपरिक्षीणं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१५॥** •

३३. जटिलस्थविरमुपलक्ष्य : : राजगृहे वेणुवने

**प्रहाय तृष्णा यः सर्वाः, अनागारः परिव्रजेत्।**
**तृष्णाभवपरिक्षीणं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥** •

३४. ज्यौतिष्कस्थविरमारभ्य : : राजगृहे वेणुवने

**प्रहाय तृष्णा यः सर्वाः, अनागारः परिव्रजेत्।**
**तृष्णाभवपरिक्षीणं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१६॥** •

३५. एकं नटपूर्वस्थविरमभिलक्ष्य : : राजगृहे वेणुवने

**हित्त्वा मानुषकं योगं, दिव्यं योगमुपात्यगात्।**
**सर्वयोगविसंयुक्तं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१७॥** •

३६. तमेव नटपुत्तकमभिलक्ष्य : : राजगृहे वेणुवने

हित्त्वा रत्यरती चोभे, शीतीभूतं निरुपधिम्।
सर्वलोकाभिभूं वीरं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१८॥ •

३७. वङ्गेशस्थविरमभिलक्ष्य : : श्रावस्त्यां जेतवने

च्युतिं यो वेद सत्त्वानामुत्पत्तिं चैव सर्वशः।
असक्तं सुगतं बुद्धं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४१९॥
गतिं यस्य न जानन्ति, देव गन्धर्व मानवाः।
क्षीणाश्रवं च अर्हन्तं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४२०॥ •

३८. धर्मदिन्नां(धर्मदत्तां)स्थविरामुद्दिश्य : : राजगृहे वेणुवने

पुरो यस्य च पश्चाच्च, मध्ये नास्ति च किञ्चन।
अकिञ्चनमनादानं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४२१॥ •

३९. अङ्गुलिमालस्थविरमारभ्य : : श्रावस्त्याम्, जेतवने

ऋषभं प्रवरं वीरं महर्षिं जयकारकम्।
अनेजं स्नातकं बुद्धं, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४२२॥ •

४०. देवहितं ब्राह्मणमभिलक्ष्य : : श्रावस्त्याम्, जेतवने

पूर्वनिवासं यो वेद, स्वर्गापायं च पश्यति।
सर्वव्यवसितान्तो यो, ब्राह्मणं तं ब्रवीम्यहम्॥ ४२३॥ •

॥ ब्राह्मणवर्गः षड्विंशः सम्पन्नः ॥



## ॥ निष्ठिता धर्मपदपालिः ॥

## परिशिष्ट–१

# धम्मपद की यथाप्रसङ्ग पाद-टिप्पणियाँ

### ( गाथाक्रम से )

**१. गाथा : मनोपुब्बङ्गमा धम्मा**—शास्त्र में चतुर्विध 'धर्म' गिनाये गये हैं; जैसे—१. गुणधर्म, २. देशनाधर्म, ३. परियत्तिधर्म एवं ४. नि:सत्त्व धर्म। यहाँ प्रसङ्गवश 'नि:सत्त्व धर्म' अभिप्रेत है। अत: वह वेदनास्कन्ध, संज्ञास्कन्ध एवं संस्कारस्कन्ध—इन तीन अरूपी (नि:सत्त्व) धर्मों के लिये प्रयुक्त हुआ है।

यहाँ यह **प्रश्न** हो सकता है—एक वस्तु में, एक आलम्बन में, आद्यन्तरहित एक क्षण में उत्पद्यमान मन की 'पूर्वङ्गमता' क्या होगी ?

**उत्तर**—उत्पादप्रत्यय के कारण 'पूर्वङ्गमता' बन सकती है। जैसे बहुत से पुरुष मिलकर किसी ग्राम में लूटपाट या चौरी करें, वहाँ पूछा जाय कि इनमें प्रधान कौन है ? वहाँ उत्तर दिया जाता है कि जो इन (चौरों) का प्रत्यय (हेतु) या आश्रय (निदेशक) है, जिसके सहारे से वे इस कार्य में प्रवृत्त हुए हैं, वही इनका प्रधान है, फिर भले ही वह इनका स्वामी हो या मित्र; वैसे ही इस प्रकरण में समझना चाहिये। अत:, उत्पादक होने के कारण, मन ही इन धर्मों का प्रधान (पूर्वङ्गम) है। अत: ये धर्म **मनोपुब्बङ्गम** कहलाते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि वे धर्म मन के अनुत्पन्न होने पर उत्पन्न ही नहीं हो सकते। इसके विपरीत, मन, उन उपर्युक्त चैतसिक धर्मों के उत्पन्न न होने पर भी, उत्पन्न होता रहता है, अत: यही इनका 'पूर्वङ्गम' है।

**मनोसेट्ठा**—अधिपतिप्रत्यय के कारण मन ही जिनका प्रधान है, ऐसे धर्म 'मन:श्रेष्ठ' कहलाते हैं। जैसे उपर्युक्त उदाहरण में (लूटपाट करने वाले चौरसमूह में) अपेक्षाकृत बड़ा चौर प्रधान (श्रेष्ठ) कहलाता है; वैसे ही यहाँ, मन के अधिपति होने के कारण, वही इन धर्मों का प्रधान है, श्रेष्ठ है।

**मनोमया**—जैसे दारु (काष्ठ) से निर्मित पात्र 'दारुमय' कहलाते हैं उसी तरह उक्त वेदनादि धर्म भी, मन से निष्पन्न होने के कारण, 'मनोमय' कहलाते हैं।

व्यवहार में—मन का अर्थ 'सङ्कल्पमूलक भावना' कह कर भी कार्य निष्पन्न किया जा सकता है॥

**चक्कं व वहतो पदं**—गाड़ी में जोते हुए (जूआ खींचते हुए) बैल के पैर का, गाड़ी का पहिया अनुगमन करता है। जैसे वह बैल एक दिन, दो दिन, पाँच दिन, दस दिन, पन्द्रह दिन या एक मास तक जूआ खींचता हुआ उस पहिये से पीछा नहीं छुड़ा सकता। यदि वह आगे

बढ़ता है तो उसकी ग्रीवा में जूए की रगड़ (सङ्घर्ष) से कष्ट होता है, तथा यदि पीछे हटता है तो उसके पैरों में पहिये की टक्कर लगने से उसको पीड़ा होती है; अन्त में उसके पैरों का मांस कटने लगता है। इस प्रकार, दोनों ही तरह से, उस पहिये द्वारा बैल को कष्ट देने का यह क्रम निरन्तर चलता रहता है।

यही बात प्रदुष्ट मन द्वारा किये जा रहे त्रिविध दुश्चरितों को पूर्ण कर रहे पुद्गल के विषय में भी समझनी चाहिये। उस पुद्गल को भी नरक आदि दु:खद स्थानों में पहुँच कर कायिक एवं चैतसिक दु:खों से अनुबद्ध रहना पड़ता है॥

**गाथा २ : छायेव अनपायिनी**—जैसे मनुष्य की छाया (प्रतिबिम्ब) शरीर के साथ साथ ही चलते समय चलती है, बैठते समय बैठती है, खड़े रहते हुए खड़ी रहती है। उसे किसी भी तरह, मृदु या कठोर वचन बोलकर या दण्ड प्रहार कर, दूर नहीं हटाया जा सकता; क्योंकि वह शरीर के साथ सम्पृक्त है, प्रतिबद्ध है। इसी तरह इन दश कुशल कर्मों से प्राप्त, इनके सहारे से एकत्र किया हुआ, कामावचरादि भेद से विविध कायिक चैतसिक सुख, उसकी छाया की तरह, उसके साथ ही लगा रहता है, भले ही वह कहीं भी जावे या आवे॥

**गाथा ३, ४ : अक्कोच्छि**—कुस (अक्कोसे) धातु + अज्जतनी विभत्ति (सं० लुङ्लकार) पठम पुरिस एकवचन—अक्कोसि। 'कुसस्मादीच्छि' (क०सू० ३/४/१७) से 'सि' को 'च्छि' आदेश॥

**गाथा ६: मयमेत्थ यमामसे**—इस गाथा का आचार्य बुद्धघोष ने यह अर्थ (व्याख्यान) भी किया है—"ये (मेरे विरोधी) कलहकारक भिक्षु नहीं जानते—'हम मनमौजी बनकर मिथ्यापक्ष का ग्रहण करते हुए इस सङ्घ में कलहादि उत्पन्न करने में अपना बुद्धिव्यायाम कर रहे हैं'"। इत्यादि॥ (विस्तार के लिये इस गाथा की **धम्मपदट्ठकथा** देखें।)

**गाथा ७ : कुसीतं हीनवीरियं**—बुद्धघोष 'कुसीतं' का अर्थ करते हैं—"कामच्छन्द, व्यापाद, विहिंसा एवं वितर्क आदि के कारण आलसी को।" अन्यत्र संस्कृत बौद्ध साहित्य में भी 'कुसीत' शब्द 'आलसी' के अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है। इसके विपरीत, संस्कृत साहित्य में 'कुसित' 'कुसीद' 'कुसिद'—ये शब्द मूलधन की वृद्धि (व्याज) अर्थ में प्रयुक्त होते हैं; जैसे—"कुसीदवृद्धिर्द्वैगुण्यं नात्येति सकृदाहृता" (मनु० ८/१५१)॥

पालि साहित्य में 'वीर्य' शब्द का दो प्रकार से प्रयोग हुआ है—१. 'वीरियं' या २. 'विरियं'। दोनों ही प्रयोग यहाँ (इस साहित्य में) बहुलता से मिलते हैं॥

**तं वे पसहति मारो**—बुद्धघोष कहते हैं—"तथा अब्भन्तरे उप्पज्जमानो पि दुब्बलकिलेसमारो नप्पसहति, खोभेतुं वा चालेतुं वा न सक्कोतीति अत्थो"। बौद्ध साहित्य में 'मार' शब्द भिक्षुओं को नानाविध सांसारिक प्रलोभन देकर श्रमणभाव से च्युत करने का प्रयास करने वाले किसी अधम देवता के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। संस्कृत साहित्य के पुराणादि धर्मग्रन्थों में भी त्यागी तपस्वी सन्तों को प्रलोभन देने वाली अप्सराओं की चर्चा तो सुनी जाती

है; परन्तु वहाँ किसी 'मार' की कल्पना नहीं है। यहूदियों के धर्मशास्त्र में अवश्य इसी 'मार' की तरह 'शैतान' की चर्चा है। इसीलिये हम लोग भी कभी कभी 'मार' के अर्थ में ही 'शैतान' शब्द का प्रयोग कर देते हैं॥

**गाथा १० : सीलेसु सुसमाहितो**—परिशुद्धिचतुष्टययुक्त शील (सदाचार) में भली भाँति स्थित। इस परिशुद्धिचतुष्टययुक्त शील का आचार्य बुद्धघोष ने स्वरचित **विसुद्धिमग्ग** ग्रन्थ में—१. पातिमोक्खसंवर, २. इन्द्रियसंवर, ३. आजीवपारिसुद्धिसंवर एवं ४. पच्चय-सन्निस्सित नाम से **प्रथम परिच्छेद** में विस्तृत व्याख्यान किया है। जिज्ञासुओं को यह प्रसङ्ग वहाँ से अवश्य पढ़ लेना चाहिये॥

**गाथा ११ : असारे सारमतिनो सारे चासारदस्सिनो**—१. चीवर, २. पिण्डपात, ३. शयनासन एवं ४. रोग—इन चार प्रत्ययों के विषय में, तथा आत्मा को नित्य, सुखमय एवं अविनाशी मानना—आदि दशविध वस्तुओं में मिथ्यादृष्टि रखते हुए देशना करना ही 'असार' है। इस 'असार' को 'सार' समझना। इसी प्रकार उक्त चार प्रत्यय एवं उक्त दशविध वस्तुओं में सम्यग्दृष्टि रखते हुए देशना करना 'सार' कहलाता है। इस 'सार' को 'असार' समझने वाले कभी सार (वस्तुसत्य) को अधिगत नहीं कर सकते। आचार्य बुद्धघोष ने इन सारों का परिगणन इस तरह किया है—१. शीलसार, २. समाधिसार, ३. प्रज्ञासार, ४. विमुक्तिसार, ५. विमुक्तिज्ञानदर्शनसार, ६. परमार्थसार (निर्वाणसार)। उक्त मिथ्यादृष्टि साधक इन छह प्रकार के सारों का अधिग्रहण नहीं कर सकते॥

**गाथा १३ : एवं अभावितं चित्तं**—शमथ एवं विपश्यना रूप समाधि के अभ्यास से रहित चित्त को 'अभावित' कहते हैं॥

**गाथा १४ : एवं सुभावितं चित्तं**—शमथ एवं विपश्यना रूप समाधिद्वय के अभ्यास से युक्त चित्त को 'सुभावित' कहते हैं॥

**गाथा १५ : बहुं पि चे संहितं भासमानो**—जैसे संस्कृत साहित्य में श्रुति, स्मृति, पुराण आदि ग्रन्थों को 'संहिता' माना गया है, उसी तरह, आचार्य बुद्धघोष के अनुसार, बौद्धों में बुद्धप्रोक्त त्रिपिटक ग्रन्थसमूह में 'संहिता' शब्द रूढ है॥

**गाथा २१ : अप्पमादो अमतपदं**—व्याख्याकारों ने यहाँ 'अप्पमाद' शब्द के अनेक अर्थ किये हैं। किसी ने इसका अर्थ 'धर्म' माना है, किसी ने 'श्रम', तो किसी ने 'सावधानता' तथा किसी ने 'आलस्य न करना' आदि अर्थ माने हैं। हमारी दृष्टि में 'असावधनता' (आचरण में भूल न करना) ही इस प्रसङ्ग में उचित अर्थ है। वैदिक साहित्य में भी आता है—'सत्यान्न प्रमदितव्यम्' 'धर्मान्न प्रमदितव्यम्'। इसका—'सत्य के आचरण में भूल न करनी चाहिये', 'धर्म के आचरण में भूल न करनी चाहिये'—यही सर्वसम्मत अर्थ है। यहाँ भी यही समझना चाहिये। इसी विचार से यहाँ आचार्य भी कहते हैं—'' '**अप्रमाद**' यह शब्द विशाल अर्थ को बोधित करता है। अर्थात् यह विस्तृत अर्थ को अपने में अन्तर्भुक्त किये हुए है। समग्र त्रिपिटक

(बुद्धवचन) 'अप्रमाद' पद में समाया है। इसीलिये **अङ्गुत्तरनिकाय** (५/२१) में कहा है—'जैसे जङ्गम प्राणियों के सभी पैर हाथी के पैर में समाये रहते हैं, अतः उनमें हाथी का पैर ही सर्वश्रेष्ठ है; उसी तरह, भिक्षुओ! सभी कुशल धर्मों में 'अप्रमाद' ही श्रेष्ठ धर्म है'। अतः 'अप्रमाद' का अर्थ है—स्मृति का अविप्रवास, अर्थात् स्मृति का निरन्तर उपस्थित रहना।''

**अमतपदं**—'अमृत' कहते हैं—निर्वाण को। वह (निर्वाण) अज्ञात होने से न जन्मता है, न मरता है, अतः वह 'अमृत' कहलाता है। जिससे प्राप्त किया जाय वह 'पद' कहलाता है; अतः इसका स्पष्ट अर्थ हुआ—अमृत (निर्वाण) की प्राप्ति का उपाय (मार्ग)॥

**गाथा २२ : अरियानं गोचरे रता**—बुद्धिमान् पुरुष अप्रमत्त आचरण में ही प्रसन्न रहते हुए अप्रमत्त साधना को वृद्धिङ्गत करते हुए **आर्यों** (बुद्ध, प्रत्येकबुद्ध एवं श्रावकों) की साधनाभूमि (गोचर) में—अर्थात् चार (४) स्मृतिप्रस्थानों में, सैंतीस (३७) बोधिपक्षीय धर्मों में एवं नौ (९) लोकोत्तर धर्मों की साधना में मग्न रहते हैं। निरन्तर उस साधना में लगे रहते हैं॥

**गाथा २३ : ते झायिनो सातितिका—झायिनो** अर्थात् वे अप्रमत्त बुद्धिमान् पुरुष आठ (शमथ) समापत्तियुक्त आलम्बन के उपनिध्यान (मनन) से, विपश्यनामार्ग—फलयुक्त लक्षण के उपनिध्यान से—इस प्रकार इन दो ध्यानों के सहारे से साधना करने वाले। **सातितिका**—(घर से) अभिनिष्क्रमणकाल से आरम्भ कर अर्हत्त्वमार्गप्राप्ति तक तदर्थ निरन्तर कायिक एवं चैतसिक उद्योग करने वाले।

**फुसन्ति धीरा निब्बानं**—१. ज्ञानस्पर्शना एवं २. विपाकस्पर्शना—ये दो स्पर्शनाएँ कहलाती हैं। इनमें चार मार्गों को ज्ञानस्पर्शना एवं चार फलों को विपाकस्पर्शना कहते हैं। यहाँ विपाकस्पर्शना अभिप्रेत है। आर्यफल से निर्वाण का साक्षात्कार करते हुए धृतिमान् पुरुष उस विपाकस्पर्शना का अधिगम करते हैं, निर्वाण (अर्हत्त्व) का साक्षात्कार करते हैं।

**योगक्खेमं अनुत्तरं**—१. काम, २. भव, ३. दृष्टि एवं ४. अविद्या—ये चार योग साधक को संसारावर्त में फँसा कर दुःखी करते हैं। उन चारों से निर्भय होकर लौकिक एवं लोकोत्तर धर्मों में श्रेष्ठता प्राप्त करना ही अनुत्तर (अद्वितीय) है॥

**गाथा २४ : सञ्ञतस्स धम्मजीविनो**—यदि साधक गृहस्थ है तो व्यापार कर्म में तुलाकूट आदि धोखा देने वाले कर्म छोड़कर कृषि एवं गोपालन आदि विधिसम्मत कर्म करने वाले का; यदि प्रव्रजित है तो वैद्यकर्म या दूतकर्म आदि हीन कर्म छोड़कर धर्मपूर्वक भिक्षाचर्या करते हुए जीवनयापन करने वाले का। **अप्पमत्तस्स**—अलुप्त स्मृति वाले का॥

**गाथा २५ : दीपं कयिराथ मेधावी**—१. वीर्यरूप उत्थान, २. स्मृति-अविप्रवास (स्मृतिसातत्य) रूप अप्रमाद, ३. परिशुद्धिचतुष्टययुक्त शीलरूप संयम एवं ४. इन्द्रियनिग्रह—इन कारणभूत चार धर्मों से धर्मोजःस्वरूप प्रज्ञा से युक्त होकर बुद्धिमान् साधक इस कठिनता से प्रतिष्ठापनायोग्य अतिगम्भीर संसार सागर में स्वकीय प्रतिष्ठारूप अर्हत्त्वफल को द्वीप (शरण

स्थल) बना ले या बनाने का प्रयत्न करे। जिसको काम, भव, दृष्टि, अविद्या—यह चतुर्विध दुःखौघ भी नष्ट करने में समर्थ नहीं हो सकता। कहने का तात्पर्य यह है कि बड़े से बड़ा दुःख का झञ्झावात भी अर्हत्त्व को नष्ट नहीं कर सकता॥

**गाथा २९ : हित्वा याति सुमेधसो**—जैसे पैरों तथा गति से दुर्बल किसी अश्व को सिन्धुदेशोत्पन्न अच्छी जाति का अश्व दौड़ में पीछे छोड़ देता है, उसी प्रकार बुद्धिमान् (उत्तम प्रज्ञायुक्त) साधक मन्दमति साधक को साधना में आगम एवं अधिगम—दोनों ही प्रकार से पीछे छोड़ देता है। यहाँ **आगम से पीछे छोड़ने** का तात्पर्य है—जितने समय में मन्दबुद्धि साधक एक सूत्र का अधिग्रहण करता है, उतने ही काल में प्रज्ञासम्पन्न साधक एक वर्ग का अधिग्रहण कर लेता है। तथा **अधिगम से पीछे छोड़ने** का तात्पर्य है—मन्दप्रज्ञ साधक किसी साध्य के अधिगम के लिये पहले वह रात्रिस्थान एवं दिवास्थान का विभाजन करने का प्रयास, फिर कर्मस्थान का गुरु से अधिग्रहण, फिर उसका स्वाध्याय करता है तब उसकी साधना में प्रवृत्ति होती है; परन्तु मेधावी पुरुष पहले से ही अन्य किसी साधकद्वारा कृत रात्रिस्थान एवं दिवास्थान में प्रवेश कर कर्मस्थान को पूर्ण करता हुआ, अपने सभी क्लेशों को क्षीण कर नौ (९) लोकोत्तर धर्मों को प्राप्त कर लेता है। इस प्रकार वह इस संसारावर्त में उस मन्दप्रज्ञ को पीछे छोड़कर स्वयं भवचक्र (संसारावर्त) से निकल ही जाता है॥

**गाथा ३३ : दुरक्खं दुन्निवारयं**—जैसे अपने तीक्ष्ण सींगों से भूमि को कभी यहाँ कभी वहाँ खोदता हुआ मदोन्मत्त वृषभ मनुष्यों द्वारा बहुत कठिनाई से रोका जा सकता है, वैसी ही स्थिति चित्त (मन) की भी समझनी चाहिये। **दुन्निवारयं**—प्रतिकूल आलम्बनों में जाता हुआ चित्त बहुत कठिनता से रोका जा सकने योग्य होता है॥

**गाथा ३४ : ओकमोकत उब्भतो**—'ओक' शब्द शास्त्रों में दो अर्थों में गृहीत होता है; पहला अर्थ है—उदक (जल)। जैसे—'ओकपुण्णेहि चीवरेहि' (जल से भीगे हुए वस्त्रों से)। दूसरा अर्थ है—आश्रय (आवास)। जैसे—'ओकं पहाय अनिकेतसारी' (किसी भी आश्रय के विना गृहविहीन रहता हुआ)। यहाँ इस 'ओक' शब्द के दोनों ही अर्थ लिये जा सकते हैं। मछली का आश्रय (आवास) जल प्रसिद्ध है ही। **उब्भतो**—उद्धृत (निकाला गया)॥

**गाथा ३५ : चित्तस्स दमथो साधु**—'दमथ' शब्द 'दमन' अर्थ में संस्कृत भाषा में भी प्रसिद्ध है। जैसे—'दान्तिस्तु दमथो दमः' (अ०को० ३/२/३)

**गाथा ३६ : यत्थकामनिपातिनं**—जाति, गोत्र आदि का विचार किये विना ही, प्राप्य अप्राप्य, युक्त अयुक्त स्थानों पर जहाँ कहीं भी गिर पड़ने वाला (आसक्त होने वाला)॥

**चित्तं दन्तं सुखावहं**—इस प्रकार यह निगृहीत चित्त साधक के लिये व्यवहार में मार्गसुख, फलसुख एवं निर्वाणसुख—यों त्रिविध सुखों का दाता सिद्ध होगा॥

**गाथा ३९ : अनन्वाहतचेतसो**—त्रिपिटक में 'आहतचित्तो, खिलचित्तो'—ऐसा

प्रयोग आता है, वहाँ 'आहत' का अर्थ होता है—द्वेष के कारण अत्यधिक हत (आबद्ध) चित्त। यहाँ उस शब्द के साथ नञ् समास होने के कारण उक्त से विरुद्ध अर्थ करना पड़ेगा, अर्थात् द्वेष से अनाहत (सर्वथा अनासक्त) चित्त॥

**नत्थि जागरतो भयं**—इस वाक्यांश से क्षीणाश्रव एवं सावहित साधक पुरुष का अभयभाव दिखाया गया है। ऐसा पुरुष साधना में पाँच श्रद्धादि सावहितिकारक धर्मों से युक्त **जाग्रत्** कहलाता है। इसलिये साधक पुरुष को सावधान या असावधान रहने पर क्लेशभय नहीं सताता; क्योंकि साधना की उत्पत्तिदशा में क्लेशों के पुनः लौटने की सम्भावना ही नहीं रहती। कारण, ऐसे पुरुष की उन उन मार्गों की प्रबल साधना के प्रभाव से उसके क्लेश, एक बार क्षीण हो जाने के बाद, पुनः उस का अनुगमन नहीं कर पाते॥

**४४. गाथा : को धम्मपदं सुदेसितं**—यहाँ **धम्मपदं** का अर्थ है धर्म का मार्ग। आचार्य बुद्धघोष इस वाक्यांश का व्याख्यान यों करते हैं—"यहाँ स्वभावानुसार कहे जाने से सम्यगुपदिष्ट ३७ बोधिपक्षीय धर्म नाम से प्रसिद्ध धर्मपदों को, जो कि 'बोधि' प्राप्त कराते हैं, कुशल मालाकार द्वारा चुने गये पुष्पों की तरह कौन चयन करेगा, जानेगा, समझेगा, परीक्षण करेगा, या इनका साक्षात्कार करेगा!"॥

**४६. गाथा : छेत्वान मारस्स पपुप्फकानि**—संस्कृत साहित्य में कामदेव को 'पुष्पबाण' कहा गया है। यहाँ 'पपुप्फकानि' शब्द से पालिसाहित्य में भी कुछ विद्वानों ने मार को 'पुष्पवाण' होने का अनुमान लगाया; परन्तु आचार्य बुद्धघोष ने इस (पपुप्फकानि) शब्द का अर्थ किया है—"मार के प्रपुष्पक संज्ञक त्रैभूमक वर्त (घेरे) को आर्यमार्ग की भावना से छिन्न भिन्न करते हुए क्षीणाश्रव भिक्षु मृत्युराज (यम) के लिये अदृश्य (अविषय) हो जाय और वह अमृतमय महानिर्वाण प्राप्त कर ले॥"

**५०. गाथा : न परेसं विलोमानि**—'विलोमानि' का साधारणतः अर्थ होता है—विपरीत आचरण या वचन; परन्तु यहाँ 'कताकतं' शब्द से विपरीत आचरण का बोध हो ही रहा है, अतः यहाँ 'विलोमानि' से केवल विपरीत वचन का ही ग्रहण करना चाहिये। अतएव आचार्य 'विलोमानि' का व्याख्यान 'विपरीत वचन' ही करते हैं। वे कहते हैं—"दूसरों के विरोधी एवं रूक्ष (परुष), मर्मच्छेदक वचनों पर ध्यान नहीं देना चाहिये"॥

**७५. गाथा : विवेकमनु ब्रूहये**—यद्यपि 'विवेक' शब्द संस्कृत या हिन्दी भाषा में 'बोध', 'विचार' 'हित अहित या सत् असत् के प्रभेदक ज्ञान' अर्थ में प्रयुक्त होता है; परन्तु पालिसाहित्य में यह शब्द पृथक्करण या अलग करना अर्थ में भी प्रयुक्त होता है। जैसे—कायविवेक अर्थात् शरीर का एकाकित्व (अकेलापन)।

**७६. गाथा : अरियप्पवेदिते धम्मे**—यद्यपि मनु आदि आर्ष संहिताकारों ने 'आर्य' शब्द का अर्थ 'आदर्श चरित्र, धार्मिक सदाचारी पुरुष' किया है; परन्तु पालिसाहित्य में आचार्य बुद्धघोष आदि ने भगवान् बुद्ध तथा उनके श्रावकों को ही 'आर्य' माना है। वे इस

वाक्यांश की व्याख्या में लिखते हैं—"**अरियप्पवेदिते** ति। बुद्धादीहि अरियेहि पवेदिते सतिपट्ठानादिभेदे बोधिपक्खियधम्मे" ति॥

**८२. गाथा : एवं धम्मानि सुत्वान**—जैसे संस्कृत व्याकरण में पूर्वकालिक क्रिया को 'क्त्वा' प्रत्यय होता है वैसे ही यहाँ पूर्वकाल में क्रिया को 'तून' 'त्वान' एवं 'त्वा'—इन प्रत्ययों में से कोई एक प्रत्यय होता है। यहाँ 'सुत्वान' में 'सु' धातु से 'त्वान' प्रत्यय हुआ है॥

**८३. गाथा : सब्बत्थ वे सप्पुरिसा चजन्ति**—यहाँ **फासबोल एवं मैक्समूलर चजन्ति** के स्थान पर **वजन्ति** पाठ मानते हैं। परन्तु आचार्य **बुद्धघोष** यहाँ **चजन्ति** पाठ मानते हुए इस वाक्यांश का यों अर्थ करते हैं—"पञ्चस्कन्धादि भेदों वाले सभी धर्मों को सज्जन अर्हत्त्वमार्गज्ञान से निष्कासित करते हुए छन्दराग का सर्वथा त्याग कर देते हैं।"

**८६. गाथा : ते जना पारमेस्सन्ति मच्चुधेय्यं सुदुत्तरं**—यहाँ आचार्य ने 'मच्चुधेय्यं' के बाद **तरित्वा** का अध्याहार कर इस वाक्यांश का यह अर्थ किया है—"ये जना धम्मानुवत्तिनो ते एतं सुदुत्तरं दुरतिक्कमं मारधेय्यं (मच्चुधेय्यं) तरित्वा=अतिक्कमित्वा निब्बानपारं गमिस्सन्तीति अत्थो॥

**८८. गाथा : परियोदपेय्य अत्तानं**—यहाँ आचार्य ने 'परियोदपेय्य' का अर्थ किया है—**परिसोधेय्य,** परिशुद्ध करे अर्थात् उससे अपने को मुक्त करे।

**चित्तक्लेसेहि पण्डितो**—यद्यपि अन्यत्र पालि में चित्तक्लेश दश माने गये हैं (द्र० धम्मसङ्गणि); परन्तु आचार्य बुद्धघोष ने यहाँ पाँच नीवरणों को ही महत्त्व दिया है। वे पाँच नीवरण क्रमशः ये हैं—१. अभिध्या, २. व्यापाद, ३. स्त्यानमृद्ध, ४. औद्धत्यकौकृत्य एवं ५. विचिकित्सा। इन्हें सरल भाषा में काम, क्रोध, मोह, मद एवं दम्भ कहा जा सकता है॥

**८९. गाथा : येसं सम्बोधियङ्गेसु**—पालि के अनुसार सम्बोध्यङ्ग सात होते हैं; जैसे—१. स्मृति, २. धर्मविचय (धर्ममीमांसा), ३. वीर्य (शक्ति, सामर्थ्य), ४. प्रीति (आनन्द), ५. प्रश्रब्धि (शान्ति), ६. समाधि एवं ७. उपेक्षा। (विशेष द्रष्टव्य—दी०नि०, द्वि०भा०, पृ० ३३६, बौ०भा० संस्करण)।

**ते लोके परिनिब्बुता**—इस वाक्यांश का आचार्य बुद्धघोष इस प्रकार स्पष्टीकरण करते हैं—"इस स्कन्धादिलोक में अर्हत्त्वप्राप्ति से क्लेशसमूह को दूर हटाने के कारण, १. सउपादिशेष (आसक्तिसहित) से, तथा चरम (अन्तिम), २. चित्तनिरोध से स्कन्धवृत्त को क्षिप्त करने के कारण अनुपादिशेष (आसक्तिरहित=निर्वाण धातु से—इस तरह इन द्विविध निर्वाणों से परिनिर्वृत। जैसे कि तैल वर्ति आदि उपादानरहित दीपक अप्रज्ञप्तिक भाव को प्राप्त हो जाता है॥

**९०. गाथा : विप्पमुत्तस्स सब्बधि**—सभी स्कन्धादि धर्मों के सम्बन्धों से विशेषेण (सर्वथा) मुक्त। सब्बधि(सब्बोपाधि)विमुत्तस्सेत्यत्थो।

**परिळाहो न विज्जति**—परिदाह (परिळाह) दो प्रकार का होता है—१. कायिक,

२. वाचिक। उनमें क्षीणाश्रव भिक्षु का शीत, उष्ण आदि के कारण उत्पन्न शीतादि परिदाह निवृत्त हो नहीं पाता, इसी भाव से जीवक ने प्रश्न किया था; परन्तु शास्ता ने, धर्मराज होने के कारण तथा देशनाकुशल होने के कारण, चैतसिक परिदाह को प्रधानता देकर उत्तर देते हुए कहा—''जीवक! परमार्थ रूप से ऐसा परिदाह क्षीणाश्रव को नहीं होता''॥

**९१. गाथा : उय्युञ्जन्ति सतीमन्तो**—इसका अर्थ है—स्मृति की विपुलता को प्राप्त क्षीणाश्रव भिक्षु स्वयं द्वारा ज्ञात विशेषताओं वाले ध्यान, विपश्यना आदि में आवर्जन, समापादन, व्युत्थान, अधिष्ठान एवं प्रत्यवेक्षण आदि के द्वारा उद्योग (प्रयास) करते हैं।

**न निकेते रमन्ति ते**—उन (क्षीणाश्रव) भिक्षुओं के चित्त में 'आलयरति' नाम की कोई वस्तु (धर्म) नहीं होती।

**हंसा व पल्ललं हित्वा**—यह भगवान् की देशना का शीर्षकमात्र है। इसका निष्कृष्टार्थ यह है—जैसे अवगाहनयोग्य किसी स्वच्छ सरोवर में हंस कुछ समय अपना आश्रय ग्रहण करते हुए भी वहाँ से जाते समय—'यह जल मेरा है', 'यह पद्म मेरा है', 'यह उत्पल मेरा है', 'यह कमल का फूल मेरा है'—इस तरह वहाँ अपनी कोई आसक्ति न बनाकर, वहाँ से कोई अपेक्षा न करते हुए, वह स्थान छोड़कर, वहाँ से उड़कर आकाश में विविध क्रीड़ा करते हुए चले जाते हैं; उसी प्रकार कोई क्षीणाश्रव भिक्षु कहीं भी साधना करते हुए वहाँ के निवासी परिवारों में अनासक्त रहते हुए, वहाँ से चलते हुए विना किसी अपेक्षा के निरासक्त भाव से चल देते हैं, तथा वहाँ ऐसा कोई ममत्व नहीं बाँधते कि यह मेरा विहार है, यह मेरा परिवेष है या ये मेरे उपासक हैं॥

**९२. गाथा : गति तेसं दुरन्नया**—यहाँ बुद्धघोष आदि सभी विद्वानों ने 'दुरन्वया' का अर्थ 'कठिनता से जानने योग्य' ही अर्थ किया है; परन्तु कुछ विद्वान् इसका 'अनुसरण करने योग्य' भी अर्थ करते हैं। तथा उसमें **महाभारत** का यह श्लोक उदाहरण के रूप में उपस्थित करते हैं; जैसे—

शकुनानामिवाकाशे, मत्स्यानामिव चोदके।<br>
पदं यथा न दृश्यते, तथा ज्ञानविदां गतिः॥ (महाभा० शान्ति० १८१/२९)

**९२. गाथा : ये परिञ्ञातभोजना**—यहाँ आचार्य **बुद्धघोष** ने भोजन के विषय में तीन परिज्ञाएँ (स्थिर त्याग) कही हैं; १. **ज्ञातपरिज्ञा** (यागु आदि का त्याग), २. **तीरणपरिज्ञा** (कवलीकार आहार में प्रतिकूल संज्ञावशात् भोजन का त्याग) तथा ३. **प्रहाणपरिज्ञा** (कबलीकार आहार में छन्दराग का त्याग)। इनका विस्तार वहीं (अट्ठकथा में) देखना चाहिये।

**सुञ्ञतो अनिमित्तो च**—शास्त्र में तीन विमोक्ष कहे गये हैं—१. शून्यतः, २. अनिमित्ततः, एवं ३. अप्रणिहिततः। ये तीनों ही 'निर्वाण' के नाम (पर्याय) हैं। यहाँ अप्रणिहित विमोक्ष का भी ग्रहण है। विस्तार इस गाथा की बुद्धघोषकृत **अट्ठकथा** में देखें।

**येसं सन्निचयो नत्थि**—'सन्निचय' का अर्थ है—संग्रह। यह दो प्रकार का होता है—१. कर्मसन्निचय तथा २. प्रत्ययसन्निचय। वहाँ कुशल तथा अकुशल कर्मों के संग्रह को 'कर्मसन्निचय' कहते हैं, तथा चीवर आदि प्रत्ययों के संग्रह को 'प्रत्ययसन्निचय' कहते हैं। अन्यत्र 'आमिषसन्निचय' एवं 'धर्मसन्निचय' नाम से भी दो सन्निचय संगृहीत हैं (द्र०—अ०नि०, प्र०भा०, पृ० ८६, नालन्दा संस्करण)॥

**९५. गाथा : पठवीसमो न विरुज्झति**—यहाँ साधक भिक्षु के संसार के प्रति उपेक्षामय जीवन के तीन दृष्टान्त (उपमा) दिये हैं—१. पृथ्वी, २. इन्द्रकील एवं ३. स्वच्छ सरोवर। जैसे पृथ्वी पर कुछ लोग गन्ध, माला आदि डालते हैं, तथा दूसरे लोग उस पर कूड़ा, कर्कट या मैला फेंकते हैं; इसी तरह नगर द्वार पर गड़े हुए इन्द्रकील (स्तम्भ) पर कुछ लोग माला फूल चढ़ाते हैं तो कुछ लोग वहाँ कूड़ा, कर्कट या मैला फेंकते हैं; परन्तु पृथ्वी एवं इन्द्रकील का उन दोनों ही प्रकार के कर्मों के प्रति उपेक्षाभाव ही रहता है। इसी तरह भिक्षु भी सत्कार एवं असत्कार दोनों के प्रति ही उपेक्षाभाव (तटस्थता) रखता हुआ अपनी साधना में लगा रहता है; क्योंकि किसी स्वच्छ सरोवर की तरह उस भिक्षु का चित्त (विकाररहित) होने के कारण सदा स्वच्छ ही रहता है॥

**तादिनो**—यह संस्कृत भाषा के 'तादृश्' या 'तादृक्ष्' के अपभ्रष्ट रूप 'तादि' का षष्ठी एकवचन में प्रयोग है।

**९७. गाथा : अस्सद्धो अकतञ्ञू च**—यहाँ ये दोनों ही शब्द कुछ विशिष्ट अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं। यहाँ '**अस्सद्ध**' का अर्थ है—स्वयं साक्षात्कृत धर्मों में दूसरों के कथनमात्र से, जबकि उसमें कोई तर्क (युक्ति) न उपस्थित किया गया हो, साधक श्रद्धा (विश्वास) नहीं करता। इसी तरह, '**अकतञ्ञू**' का अर्थ है—अकत अर्थात् अकृत्रिम, अविनाशी तत्त्व (निर्वाण) को जानने वाला। अर्थात् जिसने निर्वाण का साक्षात्कार कर लिया है॥

**१०५. गाथा : नेव देवो न गन्धब्बो न मारो सह ब्रह्मुना**—इस उद्धरण से स्पष्ट ज्ञात होता है कि बौद्धसाहित्य में भी संस्कृत साहित्य के समान इन्द्र, ब्रह्मा, वरुण आदि देवताओं तथा गन्धर्व आदि हीन देवताओं की सत्ता मानी गयी है तथा उन्हें मनुष्यों की अपेक्षा अधिक शक्तिसम्पन्न भी माना गया है; परन्तु वे सब भी भगवान् बुद्ध की अपेक्षा हीन (शक्तिविहीन) माने गये हैं। वीर्यबल एवं ज्ञानबल में भगवान् ही इनसे श्रेष्ठ हैं—ऐसी उनकी धारणा है॥

**१०८. गाथा : यं किञ्चि यिट्ठं च हुतं च लोके**—इस उद्धरण से स्पष्ट है कि बौद्धों का भी साधारण यज्ञ या हवन आदि को समर्थन प्राप्त है। अजितकेशकम्बल आदि अन्य नास्तिक आचार्य शास्ताओं के समान ये इनके एकान्ततः विरोधी नहीं थे। ये इन यज्ञ यागादि से प्राप्त होने वाली स्वर्गादिफलसाधनता से तो आश्वस्त हैं; परन्तु ये यज्ञ यागादि भवपरम्परा को क्षीण नहीं कर सकते, अतः ये निर्वाणप्राप्ति में कथमपि सहायक नहीं हैं। अथ च, इनके क्रियान्वयन में होने वाली हिंसा तो श्रमणसाधना के पूर्णतः विपरीत है, इसलिये, एतन्मात्र में

बौद्धों का यज्ञ हवनादि के प्रति विरोध ज्ञात होता है। परन्तु आचार्य बुद्धघोष ने यहाँ **यिट्ठं** का अर्थ किया है—माङ्गलिक क्रियाओं में बार बार प्रदत्त दान। **हुतं** का अर्थ किया है—अभिसंस्कार कर अतिथि को दान, तथा कर्म या फल पर श्रद्धा करते हुए प्रदत्त दान॥

**११३. गाथा : अपस्सं उदयब्ययं**—बौद्ध साधना में रूप, वेदना आदि पञ्चस्कन्धों का पचीस लक्षणों से उत्पाद एवं नाश का अनुसन्धान भी एक आवश्यक अङ्ग है॥

**१२१. गाथा : न मं तं आगमिस्सति**—यहाँ **बुद्धघोष** यों व्याख्यान करते हैं—''मैने यह अल्पमात्र ( थोड़ा सा) ही पाप किया है, इसका क्या विपाक होगा, कुछ नहीं होगा''—इस तरह उसकी उपेक्षा नहीं करनी चाहिये; क्योंकि जैसे कोई रिक्त घट ( खाली घड़ा) एक एक बूँद गिरते गिरते भर जाता है उसी तरह यह पाप अल्पमात्र भी करते करते एक दिन विशाल राशि में एकत्र हो जाता है॥

**१२३. गाथा : अप्पसत्थो महद्धनो**—यहाँ 'अप्पसत्थ' शब्द के दो अर्थ हो सकते हैं। १. **अल्पसार्थ**, अर्थात् अल्प साथियों ( सहायकों) वाला। 'सार्थ' अर्थात् वणिक्समूह तथा २. **अल्पशस्त्र** कम सुरक्षा वाला। प्रकरण में दोनों ही अर्थ लग सकते हैं॥

**१२५. गाथा : सुद्धस्स पोसस्स अनङ्गणस्स**—वस्तुतः इस प्रसङ्ग में 'अङ्गण' शब्द का अर्थ (सं० अञ्जन) 'विकार' या 'क्लेश' हो सकता है। इसीलिये आचार्य ने यहाँ लिखा है—''निरङ्गणस्स=निक्किलेसस्स''। **शङ्कराचार्य** भी (मुण्ड० उ०, ३/१/३ में) इस अर्थ से सहमत हैं। या फिर **अङ्गणसुत्त** (म०नि०, मू०प० ५ सुत्त) में वर्णित 'अनङ्गण' का अर्थ विकाररहित भी हो सकता है। ये दो ही अर्थ यहाँ उचित प्रतीत होते हैं।

**पोसस्स**—'पुरिसस्स' का अपभ्रंश, छन्द की दृष्टि से लिखा गया है।

**पच्चेति**—प्रत्येति ( सं० )=पुनः लौट आता है॥

**१३६. अग्गिदड्ढो व तप्पति**—संस्कृत भाषा का 'दग्ध' शब्द प्राकृत में 'दद्ध', परन्तु पालि में 'दड्ढ' हो जाता है। (द्र०—कच्चायन सूत्र ४/३/६ एवं ४/५/६)॥

**१३९ गाथा : राजतो वा उपसग्गं**—यहाँ 'उपसर्ग' का अर्थ होता है—उपद्रव या दुर्घटना। यहाँ आचार्य ने इसी को यह लिखकर स्पष्ट किया है—यशोविलोप (कीर्तिनाश=निन्दा) या सेनापति आदि प्रतिष्ठित पदों से हटाना आदि दण्ड।

**भोगानं वा पभङ्गुरं**—यहाँ आचार्य लिखते हैं—''**पभङ्गुरं** ति। पभङ्गुरभावं=पूतिभावं (पुराना होना, सड़ जाना)। यं हिस्सं गेहे धञ्ञं होति तं पूतिभावं आपज्जति, सुवण्णं अङ्गारभावं, मुत्ता कप्पासट्ठिभावं, कहापणं कपालखण्डादिभावं, द्विपद-चतुप्पदा काण-कुणादिभावं ति अत्थो॥''

**१४१. गाथा : रजोजल्लं उक्कुटिकप्पधानं—रजोजल्लं**—कीचड़ या भस्म आदि लपेट कर शरीर को धूलिधूसरित रखना॥

**उक्कुटिकप्पधानं**—उकडू बैठ कर साधना करना॥

**१४३. गाथा : यो निन्दं अपबोधेति**—यहाँ दो तरह का पाठ मिलता है—१. अपबोधेति, एवं २. अप्पबोधेति। दोनों के अर्थ में कोई भिन्नता नहीं है। दोनों का ही अर्थ 'सहन न करना' हो सकता है। परन्तु कुछ विद्वान् 'अप्पबोधेति' पर शास्त्रदृष्टि से गम्भीर विचार करते हुए, उनमें से कुछ 'अप्पबोधेति' को नञ्समासयुक्त समझते हुए 'नहीं सहन करता' यह-अर्थ करते हैं। यहीं कुछ विद्वान् बोधेति के साथ अप्प (अल्प) शब्द का समास समझते हैं। यदि शास्त्र की दृष्टि ऐसा हो पाता हो तो पीछे इस ग्रन्थ की १२१ गाथा में भी 'माप्पमञ्ञेथ' पाठ रखने में कोई हानि नहीं दिखायी देती॥

**१४८. गाथा : मरणन्तं हि जीवितं**—यहाँ विद्वान् को शकार **चाइल्डर्स** ने 'मरणन्तं हि' पाठ माना है, परन्तु **फासबोल** ने 'मरणं तम्हि' माना है। आचार्य बुद्धघोष ने 'मरणन्तं' पाठ मान कर इसका 'मरणपरियोसानं' व्याख्यान किया है॥

**१४९. गाथा : यानिमानि अपत्थानि**—किसी किसी ने यहाँ 'अपथ्यानि' पाठान्तर दिया है; परन्तु आचार्य ने यहाँ 'छड्डितानि' व्याख्यान किया है जो 'अपत्थानि' पाठ मानने पर ही सङ्गत होगा। तथा **दिव्यावदान** में उपलब्ध इसकी संस्कृत-छाया भी इसी अर्थ में उचित बैठती है॥

**१५३. गाथा : सन्धाविस्सं अनिब्बिसं**—'सन्धाविस्सं' यह अज्जतनी विभत्ति (सं० लुङ् लकार) का रूप है, इसीलिये आचार्य ने इसकी व्याख्या की है—''**सन्धाविस्सं** ति संसरिं। अपरापरं अनुविचरिं ति अत्थो।'' यहाँ इसको भविष्यत्काल का प्रयोग मानना पण्डित **मैक्समूलर** का अपाण्डित्य ही है, क्योंकि यह बुद्धवचन है, तथा बुद्ध का अब आगे जन्म होना असम्भव है॥

**१५७. गाथा : तिण्णं अञ्ञतरं यामं**—यहाँ आचार्य बुद्धघोष कहते हैं—**याम** शब्द से अपनी धर्मस्वामिता एवं देशनाकौशल दिखाते हुए भगवान् (प्राणी की) आयु को तीन यामों (भागों) में बाँट रहे हैं। अतः इस गाथा का यह अर्थ करना चाहिये—'यदि प्राणी को अपने से स्नेह है तो उसकी पूर्णतः रक्षा करनी चाहिये।' विस्तार के लिये इस गाथा की अट्ठकथा (पृ० ११७२) भी देखें॥

**१६१. गाथा : वजिरं वस्ममयं मणिं**—इस वाक्यांश को सन्धिविच्छेद कर यों पढ़ना चाहिये—वजिरं व अस्ममयं मणिं। कहने का तात्पर्य यह है कि जैसे पाषाण से उत्पन्न वज्र उसी पाषाण से उत्पन्न अश्मणि को, अपनी उत्थान एवं पतन क्रियाओं से, खा कर, उसमें छिद्र कर, उसको खण्ड खण्ड कर किसी कार्य के उपयुक्त नहीं छोड़ता; वैसे ही स्वयं कृत, स्वयं में उत्पन्न तथा स्वयं से परिपुष्ट पाप (दुष्कर्म) प्रज्ञाविहीन पुद्गल को चारों नरकयोनियों में गिरा गिरा कर मथता रहता है।

यहाँ 'वज्र' का अर्थ है—हीरामणि। (द्र०—अमरकोष—३-१८४ ''वज्रोऽस्त्री हीरके

पवौ'')। हीरा बहुत अधिक कठोर होता है, अतः वह दूसरी मणियों में छिद्र करने में सर्वथा समर्थ होता है॥

**१६४. गाथा : यो सासनं अरहतं**—पालि साहित्य में बौद्ध साधकों (भिक्षुओं) को चार श्रेणियों में विभक्त किया गया है। वे श्रेणियाँ क्रमशः ये हैं—१. स्रोतआपन्न, २. सकृदागामी, ३. अनागामी एवं ४. अर्हत्। उनका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

**१. स्रोतआपन्न साधक** तथा **स्रोत आपत्तिफल**—कोई साधक स्रोतआपन्न इसलिये कहलाता है कि उसने अष्टाङ्गिक मार्ग रूप बुद्धोपदिष्ट धर्म को साधनाहेतु स्वीकार किया है। इन स्रोतआपन्न साधकों के ये **चार अवश्य पालनीय व्रत** हैं—भगवान् बुद्ध, तदुपदिष्ट धर्म तथा उनके अनुयायी भिक्षुसङ्घ में श्रद्धा एवं शील (सदाचार) के पालन में विश्वास रखना। **स्रोतआपत्ति के** ये **चार अङ्ग** हैं—१. सत्पुरुष की सेवा, २. सद्धर्म का श्रवण, ३. योनिशः मनस्कार (कारणपूर्वक तत्त्वों का चिन्तन-मनन) धर्मानुधर्मप्रतिपत्ति (लोकोत्तर धर्म की अनुधर्मभूत पूर्वभाग की प्रतिपत्ति (आचरण)। इस **स्रोतआपत्ति** अवस्था **का** महत्त्वपूर्ण **फल** यह है कि उस का (स्रोतआपन्न साधक) १. सत्कायदृष्टि (आत्मदृष्टि), २. विचिकित्सा (धर्म के प्रति सन्देह) एवं ३. शीलव्रतपरामर्श (अन्य सम्प्रदायों के कथित शीलव्रतों के पालन में मुग्ध रहना)—इन तीन संयोजनों (बन्धनों) का क्षय हो जाता है। (विशेष द्र०—दी०नि०, तृ०भा०, पृ० ७७९ बौ० भा० सं०।

ऐसा स्रोतआपत्तिप्राप्त साधक अधिक से अधिक सात बार ही इस संसार में मनुष्यजन्म लेता है। इसी बीच, धर्मसाधना करते करते उसे निर्वाण का साक्षात्कार हो जाता है।

**२. सकृदागामी साधक** तथा **इस अवस्था का फल**—यह (सकृदागामी अवस्था) बौद्ध साधकों की द्वितीय कोटि है। इसका वर्णन शास्त्र में यों मिलता है—इस (सकृदागामी) साधक के भी उपर्युक्त (सत्कायदृष्टि आदि) संयोजनों के क्षीण हो जाने से तथा राग, द्वेष, मोह के तनु (दुर्बल) हो जाने के कारण यह साधक सकृदागामी भाव को प्राप्त हो जाता है। अतः वह एक ही बार इस लोक में पुनः जन्म ग्रहण करता है, और उतने समय में साधना करता हुआ अपने दुःखों का अन्त कर निर्वाण का साक्षात्कार कर लेता है। (द्र०—दी०नि०, प्र०भा०, पृ० १६७, बौ०भा०सं०)।

**३. अनागामी साधक** तथा **उस अवस्था का फल**—यह बौद्ध साधकों की तीसरी अवस्था है। इस अवस्था को प्राप्त साधक केवल एक ही बार जन्म लेता है, वह भी इस भूलोक में नहीं, अपि तु देवलोक में (औपपातिक)। अतः इसे 'अनागामी' कहा जाता है। इस अवस्था में, यह साधना करते हुए, अपने पाँच अवरभागीय संयोजनों (१. सत्कायदृष्टि, २. विचिकित्सा, ३. शीलव्रतपरामर्श, ४. कामच्छन्द एवं ५. व्यापाद—इन बन्धनों) का सर्वथा क्षय कर डालता है। अतः वह देवलोक से पुनः इस लोक में नहीं आता। वहीं उसको निर्वाण का साक्षात्कार हो जाता है।

शास्त्र में इस अनागामी साधक के पाँच भेद बताये गये हैं; जैसे—१. अन्तरा-परिनिब्बायी, २. उपहच्चपरिनिब्बायी, ३. असङ्खारपरिनिर्वायी, ४. ससङ्खारपरिनिब्बायी, एवं ५. उद्धंसोत अकनिट्ठगामी। (इनका विस्तृत वर्णन हमने **संयुक्तनिकायपालि** (हिन्दी अनुवादसहित) के **४८. इन्द्रियसंयुत्त के पठमवित्थारसुत्त** में किया है वहाँ (बौ०भा०सं०, पृ० १८७९) अवश्य देखें।

**४. अर्हत् साधक** तथा **उस अवस्था का फल**—बौद्ध साधकों की चतुर्थ कोटि है अर्हत् अवस्था। इस अर्हत् अवस्था का वर्णन पालिसाहित्य में अनेकत्र यथाप्रसङ्ग मिलता है। इस (धम्मपद) ग्रन्थ में भी अर्हत् की विशेष स्थिति (**अरहन्तवग्ग सप्तम में**) वर्णित है। उसका भी मनन कर लेना चाहिये। ऐसे ही त्रिपिटक में भी अर्हत् का यथास्थान वर्णन मिलता है। संक्षेप में—इस स्थिति में पहुँचा हुआ साधक भिक्षु आश्रवों (चित्तविकारों) के क्षीण हो जाने से, आश्रवरहित चित्त की विमुक्ति के ज्ञान द्वारा इसी जन्म में निर्वाण को स्वयं जानकर, उसका साक्षात्कार कर साधना में रत रहता है। अन्त में वह अपने विषय में यह घोषणा कर देता है कि—

''मेरी जन्मपरम्परा क्षीण हो चुकी है, मेरी धर्मसाधना पूर्ण हो चुकी है, मैं कृतकृत्य हो चुका हूँ, मैने सदर्थ (निर्वाण) की प्राप्ति कर ली है, मेरा अब यहाँ कोई कर्तव्य शेष नहीं है।'' (द्र०—दी०नि०, प्र०भा०, पृ० १६७, बौ० भा० सं०)।

**१६४. गाथा : दिट्ठिं निस्साय पापिकं**—यहाँ पापिका (पापमय) दृष्टि से मिथ्यादृष्टि में तात्पर्य है। मिथ्यादृष्टि अर्थात् अन्य सम्प्रदायों के मतों (धारणाओं) पर श्रद्धा रखते हुए उन पर आचरण करना। यह मिथ्यादृष्टि इस शास्त्र में बौद्ध साधक को दुर्गति की ओर ले जाने वाली कही गयी है। जैसे—

**मिच्छादिट्ठि समादाना, सत्ता गच्छन्ति दुग्गतिं॥** (ध०प०, नि० व० १३ गा०)

**१६८. गाथा : उत्तिट्ठे नप्पमज्जेय्य**—यहाँ अनेक टीकाकारों ने **उत्तिट्ठे** का अर्थ स्व स्व मनोनुकूल कर लिया है, अत: अनर्थ की सम्भावना देखते हुए, हम इस गाथा अंश का आचार्यकृत व्याख्यान अक्षरश: उद्धृत कर रहे हैं—''यहाँ (गाथा में) **उत्तिट्ठे** का अर्थ है—खड़े होकर। अर्थात् दूसरों (गृहस्थों) के गृहद्वार पर भिक्षाहेतु खड़े होकर प्राप्त भिक्षा में किसी प्रकार का प्रमाद नहीं करना चाहिये। भिक्षाचर्या के नियमों को त्याग कर वहाँ प्रणीत भोजन माँगना भी 'पदक्रम' की भिक्षा में 'प्रमाद' कहलाता है। सपदान (क्रमश:=प्रत्येक घर में) भिक्षाचर्या में यह 'प्रमाद' नहीं कहलाता। ऐसा (उपर्युक्त प्रकार से भिक्षा) करने के लिये खड़ा हुआ भिक्षु कोई प्रमाद न करे। **धम्मं सुचरितं चरे**—प्रणीत भोजन की कामना छोड़ कर सपदान भिक्षाचारिका करता हुआ भिक्षाचर्या के नियमों का यथाविधि पालन करे। **धम्मचारी सुखं सेति**—यह देशनामात्र है। अभिप्राय इतना ही है कि इस भिक्षाचर्या धर्म का पालन

करता हुआ भिक्षु अपने ईर्यापथों को व्यवस्थित रखता हुआ ही सुविधापूर्वक साधना कर सकता है''॥

**१७०. मच्चुराजा न पस्सति**—यहाँ 'मृत्युराज' शब्द से 'मृत्यु', 'यम' एवं मार—तीनों का ही ग्रहण किया जा सकता है; जैसा कि **सुत्तनिपात** (५/१६/४) के व्याख्यानभूत **चुल्लनिद्देस** (पृ० १९७) में कहा गया है—''मच्चु पि मच्चुराजा, मारो पि मच्चुराजा, मरणं पि मच्चुराजा'' ति॥

**१७६. गाथा : एकं धम्मं अतीतस्स**—यहाँ **एकं धम्मं** का अर्थ पाश्चात्य विद्वानों (फोसबोल एवं मैक्समूलर) ने 'एक धर्मविधि' अर्थ किया है, तथा डॉ० राधाकृष्णन् ने 'बुद्धोपदिष्ट धर्म' बताया है; परन्तु आचार्य बुद्धघोष ने ''एकं धम्मं ति सच्चं''—यह अर्थ किया है। हम भी इसी से सहमत हैं। इसी अर्थ से उपनिषदादि आर्ष साहित्य से भी भगवान् के वचन की अनुकूलता संगत होती है॥

**१७९. गाथा : तं बुद्धमनन्तगोचरं**—यहाँ 'बुद्ध' शब्द का मुख्य अर्थ 'जागरित' (जागा हुआ) अर्थात् तत्त्वज्ञान में प्रबुद्ध। इस (बुद्ध) का 'ज्ञानी' अर्थ तो लक्षणा से प्राप्त होता है॥

**१८०. गाथा : तण्हा नत्थि कुहिञ्चि नेतवे**—यहाँ छन्दोभङ्गभय से संस्कृतानुवाद में 'कुहिञ्चि' का 'क्वचित्' ही रखा है, 'कस्मिंश्चित्' नहीं॥

**१८१. गाथा : नेक्खम्मूपसमे रता**—यहाँ 'नेक्खम्म' का अर्थ कुछ विद्वानों ने 'नैष्कर्म्य' लिखा है, परन्तु अन्य पाश्चात्त्य विद्वान् इससे सहमत नहीं हैं; उनका कहना है कि बौद्धसम्मत संन्यासविधि में कर्महीनता का कोई स्थान नहीं है। अत: वे इस (नेक्खम्म) का 'नैष्क्रम्य' अर्थ करते हुए इसका 'संसार छोड़कर प्रव्रज्या ग्रहण'—ऐसा व्याख्यान करते हैं। इस व्याख्यान पर स्वीकृति देते हुए आचार्य कहते हैं—''एत्थ पब्बज्जा 'नेक्खम्मं' ति न गहेतब्बा। किलेसवूपसमन-निब्बानरतिं पन सन्धायेतं वुत्तं। यह 'नैष्क्रम्य' शब्द (निस् उपसर्गपूर्वक क्रमु पादविक्षेपे भ्वा० धातु से) भाव में ष्यञ् प्रत्यय होकर बना है। उसी का पालि रूप है—नेक्खम्म॥

**१८२. गाथा : किच्छो बुद्धानमुप्पादो**—'बुद्ध'—यह भगवान् का नाम (संज्ञा) नहीं है, अपि तु उनके तत्त्वदर्शी एवं सर्वज्ञ आदि होने के कारण उनका विशेषण (विशेषताबोधक) या उपाधि है। इसीलिये 'बुद्ध' शब्द में बहुवचन लगाया गया है; क्योंकि पालि तिपिटक के अनुसार अनेक बुद्ध हो चुके हैं, तथा आगे भी होंगे। **दीघनिकाय** (पृ० २६२) तथा **संयुत्तनिकाय** में (पृ०३९५-४००) विपस्सी आदि सात पूर्व बुद्धों का विस्तृत वर्णन मिलता है। **बुद्धवंस** में दीपङ्कर आदि पचीस बुद्धों की गणना दिखायी है॥

(ख) **बुद्धों के भेद**—दो प्रकार के बुद्ध शास्त्र में वर्णित हैं; जैसे—१. प्रत्येकबुद्ध, तथा २. सम्यक्सम्बुद्ध। यहाँ प्रत्येकबुद्ध भी बोधि प्राप्त कर लेते हैं, परन्तु इसको समाज में

धर्मरूप से प्रचार करने हेतु कोई प्रयास नहीं करते। इसके विपरीत, सम्यक्सम्बुद्ध बोधिप्राप्त्य-नन्तर, जीवों के कल्याणहेतु सद्धर्मप्रचार में भी प्रयासरत रहते हैं। इसीलिये इन्हें 'शास्ता' एवं 'भगवान्' भी कहा जाता है।

परन्तु खेद की बात है कि क्रूर 'जातिवाद' ने बौद्धों का भी पीछा नहीं छोड़ा, उनकी भी मान्यता है कि सम्यक्सम्बुद्ध क्षत्रिय या ब्राह्मण जाति में ही अवतरित होते हैं। इसके लिये उनको ९१ कल्प पूर्व अवतरित विपस्सी बुद्ध के लिये 'क्षत्रिय' की कल्पना करनी पड़ी। उस समय (इतने दीर्घकाल पूर्व) मनुष्यों में यह जातिवाद किस रूप में था—यह भगवान् जानें या विद्वान् लोग॥

**१८४. गाथा : खन्ती परमं तपो तितिक्खा**—यह 'खन्ति' शब्द संस्कृत के 'क्षान्ति' का अपभ्रष्ट रूप है। पालि में यह शब्द 'खन्ति' (ह्रस्व इकारान्त) तथा 'खन्ती' (दीर्घ इकारान्त) दोनों प्रकार से मिलता है। 'खन्ति' का अर्थ है—क्षमा (सहनशीलता) और 'तितिक्खा' (तितिक्षा) का अर्थ भी सहनशीलता है। यहाँ प्रश्न उठ सकता है—एक ही अर्थ के द्योतनहेतु दो शब्द क्यों प्रयुक्त हुए? आचार्य बुद्धघोष इस प्रश्न को ध्यान में रखकर इस वाक्यांश का यों अर्थ करते हैं—"यह जो लोक व्यवहार में 'तितिक्षा' (सहनशीलता) कहलाती है उसे ही 'क्षान्ति' भी कहते हैं, यह (क्षान्ति) इस बुद्ध-धर्म में 'उत्तम तप' कहलाता है।"

**(ख) निब्बानं परमं वदन्ति बुद्धा**—बुद्ध, प्रत्येकबुद्ध एवं अनुबुद्ध—ये तीनों ही प्रकार के बुद्ध निर्वाण को साधक के लिये उत्तम तप कहते हैं।

'निर्वाण' शब्द को समझाने के लिये **अमरकोषकार** ने इस शब्द का अर्थ समझाने के लिये उस समय में प्रयुक्त इस शब्द के समानार्थक सभी शब्दों को एकत्र कर दिया है, जैसे—

**"मुक्तिः कैवल्य निर्वाण श्रेयो निःश्रेयसामृतम्।**
**मोक्षोऽपवर्गः।** (अ० को० १/५/६-७)

'निर्वाण' का अर्थ समझने समझाने के लिये इससे सरल एवं सुगम विधि अन्य नहीं हो सकती॥

**१८५. गाथा : पातिमोक्खे च संवरो**—'पातिमोक्ख' (सं० प्रातिमोक्ष) के विषय पर विद्वानों ने बहुत कुछ लिखा है। उस विस्तार को समझते हुए यहाँ संक्षेप में इसका अर्थ यों समझिये—भगवान् बुद्ध द्वारा प्रोक्त भिक्षुओं के लिये अवश्य पालनीय नियम या उनका संग्रह। यह **विनयपिटक** में **विभङ्ग** नाम से भिक्खुपातिमोक्ख एवं भिक्खुनीपातिमोक्ख के रूप में संगृहीत है॥

**एतं बुद्धान सासनं**—यहाँ दो पाठ मिलते हैं—१. **बुद्धान सासनं** तथा २. **बुद्धानुसासनं**। 'बुद्धान सासनं' में 'बुद्धानं के अनुस्वार का लोप हो गया है। अर्थ दोनों का एक ही है—बुद्धों का आदेश॥

**१८६. गाथा : न कहापणवस्सेन—कहापण** (सं० कार्षापण) भगवान् बुद्ध के समय सोने या चाँदी के सिक्के (मुद्रा) के लिये यह शब्द प्रयुक्त होता था। मनु के समय में सम्भवत: यह ताँबे का ही प्रचलित था, वे लिखते हैं—"कार्षापणस्तु विज्ञेय:, ताम्रिको वार्षिक: पण:" (म० ८/१३६)। 'कार्षापण' का व्यवहार बहुत प्राचीन काल से चला आ रहा है। कहापणवस्सेन—कार्षापणों की वृष्टि से। **धम्मपदट्ठकथा** से ज्ञात होता है कि इस गाथा का चक्रवर्ती राजा मान्धाता की तरफ सङ्केत है॥

**१८७. गाथा : सम्मासम्बुद्धसावको**—"भगवान् बुद्ध द्वारा उपदिष्ट विधि से साधना करने वाला कोई क्षीणाश्रव बौद्ध भिक्षु"—यह आचार्य बुद्धघोषसम्मत अर्थ है। मैक्समूलर ने 'सम्मासम्बुद्ध' को 'सावक' का विशेषण मान लिया है। यह कैसे हो सकता है? क्योंकि पालिसाहित्य में 'सम्मासम्बुद्ध' केवल भगवान् बुद्ध का ही विशेषण हो सकता है, या होता है। वह किसी साधारण भिक्षु के लिये कैसे प्रयुक्त किया जा सकता है!॥

**१८८. गाथा : पब्बतानि वनानि च**—यहाँ 'पर्वत' शब्द से पालिसाहित्य में वर्णित उस समय के प्रसिद्ध ऋषिगिल, वैपुल्य, पब्भार आदि पर्वतों की गणना है। इसी तरह 'वन' शब्द से महावन, गोसिङ्ग एवं शालवन आदि की ओर सङ्केत है।

यहाँ 'पर्वत' शब्द नपुंसकलिङ्ग में व्यवहृत है। साधारणत: इसका प्रयोग पुल्लिङ्ग में ही होता है, जैसे—"यथापि सेला विपुला नभं आहच्च पब्बता" (सं०नि०, पृ० )॥

**१९४. गाथा : सुखा सङ्घस्स सामग्गी**—यहाँ आचार्य ने 'सामग्गी' का अर्थ किया है—समचित्तता (एकचित्तता)। अर्थात् किसी भी विषय पर सबका सहमत होना। अपने इस अर्थ की परिपुष्टिहेतु वे दीर्घनिकाय के महापरिनिर्वाणसूत्र (पृ० ३३३) का उद्धरण देते हैं—"यावकीवं चे, भिक्खवे, भिक्खू समग्गा सन्निपतिस्सन्ति, समग्गा वुट्ठहिस्सन्ति, समग्गा सङ्घकरणीयानि करिस्सन्ति, वुद्धियेव, भिक्खवे, भिक्खूनं पाटिकङ्खा, न नो परिहानी" ति॥

**समग्गानं तपो सुखं**—यहाँ आचार्य के अनुसार—'तप' शब्द से बुद्धवचनों का उद्ग्रहण (सीखना), धुताङ्गों का आराधन, एवं श्रमणधर्मों का पालन (धर्माभ्यास)—सभी कुछ संगृहीत कर लेना चाहिये॥

**१९८. गाथा : आतुरेसु मनुस्सेसु**—यहाँ आचार्य बुद्धघोष 'आतुरेषु' का अर्थ मानते हैं—राग, द्वेष, लोभ, मोह आदि क्लेशों से पीड़ित मनुष्यों में—यह मानते हैं।

**२००. गाथा : पीतिभक्खा भविस्साम, देवा आभस्सरा यथा**—अट्ठकथा में इसका व्याख्यान है—"जैसे आभास्वर (स्वर्गविशेष) लोकवासी देवता प्रीतिभक्ष होकर प्रीतिसुख का ही अनुभव करते हुए अपना जीवन व्यतीत करते हैं, उसी तरह हम भी, (भिक्षा में) कुछ भी न मिलने पर प्रीतिसुख का आस्वादन करते हुए अपना समय बिता लेंगे।" 'आभस्सर' शब्द के अर्थ के लिये **मलालशेखर का शब्दकोष** देखें।

**२०१. गाथा : जयं वेरं पसवति**—यहाँ **जयं** शब्द शतृ प्रत्यय का रूप है। अतः इसका अर्थ आचार्य ने लिखा है—दूसरे को जीतने वाला। यह गाथा **संयुक्तनिकाय** में भी (प्र०भा०, पृ० १३९)उपलब्ध है॥

**२०२. गाथा : नत्थि दोससमो कलि**—यहाँ आचार्य ने 'कलि' का अर्थ किया है—अपराध। कुछ विद्वान् 'पाप' अर्थ से काम चलाते हैं। विद्वान् **मैक्समूलर** ने 'द्यूत का भाग्यहीन पासा' अर्थ किया है। जो कि सायणभाष्य से उधार लिया ज्ञात होता है; क्योंकि **सायणाचार्य** ने **अथर्ववेद** (७/१०१/१) के मन्त्र में आये 'कलि' का अर्थ अपने भाष्य में यों किया है—''पराजयहेतुः पञ्चसङ्ख्यायुक्तोऽक्षविषयो यः स कलिरित्युच्यते''।

**नत्थि खन्धादिसा दुक्खा**—यद्यपि पालिसाहित्य में **'स्कन्ध'** शब्द मनुष्यशरीरावयव (अङ्गविशेष) कन्धे के अर्थ में भी प्रयुक्त हुआ है, परन्तु यह साधारणतः प्रायः पारिभाषिक अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है, जिसका अर्थ है—पाँच उपादानस्कन्ध। वे (उपादानस्कन्ध) ये हैं—१. रूप, २. वेदना, ३. संज्ञा, ४. संस्कार एवं ५. विज्ञान। ये पाँच उपादानस्कन्ध एकत्र (संयुक्त) होकर जन्मपरम्परा का ग्रहण करते हैं, अतः ये दुःखस्वरूप हैं। इसीलिये त्रिपिटक में कहा है—

**''यथा हि अङ्गसम्भारा होति सद्दो 'रथो' इति।**
**एवं खन्धेसु सन्तेसु होति 'सत्तो' ति सम्मुति॥**

—सं०नि०, प्र०भा०, पृ० २२३, (बौ०भा०सं०)

**२०३. गाथा : जिघच्छापरमा रोगा**—यहाँ 'जिघच्छा' शब्द के मूल (संस्कृत) रूप दो हो सकते हैं; १. जिघत्सा (भूख) और २. जिघृक्षा (ग्रहण करने की इच्छा (तृष्णा) या उपादान)। दोनों ही अर्थ यहाँ गृहीत किये जा सकते हैं; परन्तु आचार्य इसकी व्याख्या यों करते हैं—''जैसे कोई अन्य रोग एक बार चिकित्सा करने पर समूल नष्ट हो जाता है, या दब जाता है (कुछ समय के लिये कम हो जाता है), यह बात जिघत्सा (भूख=भोजन करने की इच्छा) पर चरितार्थ नहीं होती; क्योंकि उसकी प्रतिदिन चिकित्सा (खाद्य पदार्थ का ग्रहण) करनी पड़ती है, अन्यथा यह सदा बढ़ती ही रहती है। अतः यह अन्य रोगों से उत्कृष्टतम कही गयी है।'' अतः 'परम्परा' की रक्षा के लिये इसी अर्थ से सहमत होना पड़ेगा॥

**२०४. गाथा : विस्सासपरमा ञाति**—इसको आचार्य बुद्धघोष इस तरह स्पष्ट करते हैं—''माता हो या पिता, यदि उन पर विश्वास नहीं है तो वे असम्बन्धी ही कहलायेंगे। परन्तु जिस पर विश्वास हो, फिर भले ही वह अपना सम्बन्धीजन न भी हो तो भी, वह विश्वास के पात्र है। इसीलिये कहा जाता है—विश्वास सबसे बड़ा सम्बन्धीजन (रिश्तेदार) है॥''

**२०५. गाथा : निद्दरो होति निप्पापो**—'दरत्रासौ, भीतिर्भीः साध्वसं भयम्'—(अ०को० १/७/२१) के अनुसार 'दर' का अर्थ 'भय' होता है। अतः निद्दर का 'निर्भय' अर्थ उचित ही है। लोक (भाषा) में भी लोग इस अर्थ में 'निडर' शब्द का ही प्रयोग करते हैं॥

**२०६. गाथा : साहु दस्सनमरियानं**—यहाँ 'साहु' का अर्थ 'साधु' है। आचार्य बुद्धघोष लिखते हैं—''**साहू** ति साधु। सुन्दरं, भद्दकं।''

**सन्निवासो सदा सुखो**—'ऐसे आर्यों का केवल दर्शन ही साधु नहीं है, अपि तु उनके साथ बैठना उठना भी भद्रतादायक ही होता है; इसी बीच यदि उनकी सेवा-शुश्रूषा करने का भी अवसर मिल जाय तब तो फिर कहना ही क्या है!''—यह इस वाक्यांश का आचार्य बुद्धघोषकृत व्याख्यान है॥

**२०९. गाथा : अयोगे युञ्जमत्तानं—अयोगे** = अयोग्य, अनुचित मनःसङ्कल्प। यहाँ 'अनुचित मनःसङ्कल्प' से वेश्याओं के साथ रहना आदि षड्विध मनःसङ्कल्प अभिप्रेत है। ऐसे अनुचित मनःसङ्कल्प में अपने को लगाते हुए। **योगे**—उसके विपरीत 'योग्य में'। योग्य मनःसङ्कल्प में न लगाते हुए। **अत्थं हित्वा**—'अर्थ' कहते है प्रव्रज्याकाल में आरब्ध अधिशील, अधिचित्त एवं अधिप्रज्ञ शिक्षाओं को। **पियगाही—प्रिय** अर्थात् पाँच कामगुणों को प्रिय की तरह करता हुआ। **पिहेतत्थानुयोगिनं**—उस कुकर्म द्वारा शासन (धर्म) च्युत होकर पुनः गृहस्थ धर्म स्वीकार कर, बाद में जो आत्मानुयोग (आत्मसंयम) द्वारा शीलादि गुण संगृहीत कर देवमनुष्यों से लाभ-सत्कार प्राप्त करते हैं उनसे ऐसी स्पृहा (ईर्ष्या) करता है कि मैं भी इन जैसा हो जाऊँ!॥

**२१८. गाथा : उद्धंसोतो ति वुच्चति**—इस वाक्यांश की व्याख्या में आचार्य बुद्धघोष कहते हैं—ऐसा भिक्षु अविह नामक देवलोक में उत्पन्न होकर, वहाँ से च्युत होकर, प्रतिसन्धि (पुनर्जन्म) के आश्रय से उससे ऊपर अकनिष्ठ देवलोक जाता हुआ 'ऊर्ध्वंस्रोताः' कहलाता है।

**२३०. गाथा : नेक्खं जम्बोनदस्सेव**—यहाँ नेक्ख (सं० निष्क) शब्द के तीन अर्थ होते हैं—१. सुवर्णमुद्रा (भिन्न भिन्न मूल्य की, परन्तु १६ माशा या एक कर्ष के तोल वाले सुवर्ण के समान); २. १०८ से १५० कर्ष के तोल का सुवर्ण, या ३. सुवर्ण का बना कण्ठाभूषण। ये तीनों ही अर्थ यहाँ संगत प्रतीत होते हैं।

**२५६. गाथा : येनत्थं साहसा नये**—आचार्य बुद्धघोष ने इस गाथांश का व्याख्यान इस प्रकार किया है—''स्वेच्छाचारिता (छन्द) आदि में प्रतिष्ठित होकर साहस=मृषावाद के साथ जो निर्णय करे। अर्थात् १. जो **स्वेच्छाचारिता के वश में होकर** 'यह मेरा सम्बन्धी है', 'यह मेरा प्रिय है'—ऐसा मानकर असत्य का आश्रयण कर अनधिकारी के पक्ष में अधिकार का निर्णय कर दे; २. **द्वेष के कारण**, अधिकारी होते हुए भी उसे, अपना विरोधी (शत्रु) समझता हुआ, उसके न्याय्य पक्ष से च्युत कर देता है; या फिर ३. **मोह में प्रतिष्ठित होकर**, विवाद को सुनते समय, उपेक्षापूर्वक इधर उधर देखता हुआ, अन्त में असत्य भाषण के सहारे से 'इसने जीत लिया', या 'यह पराजित हो गया' आदि कहकर दूसरे को पराजित कर देता है। या फिर ४. **भय के कारण** किसी ऐश्वर्यशाली के, जो उस वाद में पराजय के निकट पहुँच

चुका है, पक्ष में निर्णय कर देता है, उसे विजयी बना देता है। यह सब 'साहसपूर्वक निर्णय' कहलाता है। ऐसा न्यायाधीश 'धर्मपूर्वक निर्णयकर्ता' नहीं कहलाता। जो विद्वान् (न्यायाधीश) अर्थ (उचित) एवं अनर्थ (अनुचित)—दोनों का विचार करके निर्णय करता है वही वास्तविक न्यायाधीश है। आगे की गाथाओं में भी 'असाहसेन' का अर्थ भी इसी भाव में समझ लें॥

२७२. **गाथा : फुसामि नेक्खम्मसुखं**—'नेक्खम्म' शब्द का बौद्धशास्त्रसम्मत व्याख्यान हम पीछे (गाथा सं० १८१) में कर आये हैं। उसे भी देख लें। यहाँ आचार्य ने 'नेक्खम्मसुखं' का व्याख्यान—'अनागामी सुख' किया है। या ''मैं उस अनागामी सुख को प्राप्त करूँगा'—इतने मात्र से'' यह किया है॥

२७३. **गाथा : द्विपदानं च चक्खुमा**—यहाँ आचार्य बुद्धघोष ने भी 'चक्खुमा' का अर्थ पालिपरम्परानुसार तथागत (भगवान् बुद्ध) ही किया है। यहाँ 'च' पाठ से अरूपधर्मियों का भी ग्रहण किया गया है, अत: अरूपधर्मियों में भी तथागत ही श्रेष्ठ हैं—यह समझना चाहिये॥

२७५. **गाथा : अञ्ञाय सल्लकन्तनं**—आचार्य कहते हैं—''यह आर्य (अष्टाङ्गिक) मार्ग राग शल्य आदि का निकालने वाला, काटने वाला, विशृङ्खलित (अव्यूहन) करने वाला है। मैंने परम्परया श्रवण किये विना ही अर्थ का साक्षात्कार कर तुम्हें यह मार्ग निर्दिष्ट किया है॥

२८६. **गाथा : अन्तरायं न बुज्झति**—आचार्य ने इस वाक्यांश को यों स्पष्ट किया है—'''इस समय में, इस देश में, इस आयु में मैं मरूँगा'—ऐसा वह अपने जीवन पर आने वाले सङ्कट के विषय में नहीं सोच पाता।''

२८७. **गाथा : सुत्तं गामं महोघो व—अट्ठकथा**—''**सुत्तं गामं** ति। निद्दं उपगतं सत्तनिकायं। **महोघो वा** ति। यथा एवरूपं गामं गम्भीरवित्थतो महन्तो महानदीनं ओघो, अन्तमसो सुनखं पि असेसेत्वा, सब्बं आदाय गच्छति। एवं वुत्तप्पकारं नरं मच्चु आदाय गच्छतीति अत्थो''। (जैसे गम्भीर निद्रा में सोये हुए समस्त ग्राम को महानदियों का गहरा एवं विस्तृत जलप्रवाह, यहाँ तक कि एक कुत्ते को भी न छोड़कर, बहाये विना किसी भी दशा में नहीं छोड़ता; उसी प्रकार मृत्युराज उक्त प्रमादसम्पन्न पुरुष को निर्दयतापूर्वक लेकर चल देते हैं।) तु०—पूर्व गाथा सं० ४७॥

२८८. **अन्तकेनाधिपन्नस्स**—मृत्यु द्वारा गृहीत के। कहने का तात्पर्य है कि सांसारिक जीवन में तो पुत्र आदि अन्न पानादि देकर, या किसी अन्य सङ्कट में सहायक होकर रक्षक बन भी सकते हैं; परन्तु मृत्यु द्वारा अधिगृहीत होने पर वे (पुत्रादि) भी विवश हो जाते हैं तथा उसकी रक्षा करने में असमर्थ ही रह जाते हैं। इसलिये कहा है—''सम्बन्धिजन भी ऐसे समय में रक्षा नहीं कर सकते।''

**२९२. गाथा : यं यं किच्चं अपविद्धं**—यहाँ आचार्य ने भिक्षु के लिये कृत्य (पालनीय कर्म) एवं अकृत्य (त्याज्य कर्म) का परिगणन इस प्रकार किया है—**कृत्य**—१. अपरिमित शीलस्कन्ध की रक्षा, २. अरण्यवास, ३. धुताङ्ग व्रतों का धारण, एवं ४. भावनारामता (करुणा, मैत्री आदि की निरन्तर भावना)। **अकृत्य**—भिक्षु के लिये अपने छाते, जूते, खड़ाउँ, पात्र, स्थाली, जलपात्र कायबन्धन, आदि को ही सदाते सँवारते रहना॥

**२९३. गाथा : किच्चे सातच्चकारिनो**—आचार्य कहते हैं—कृत्य में निरन्तरता लाने वाले, अर्थात् विना रुके साधना करने वाले। १. उसकी स्मृति की उपस्थिति (अविप्रवास) से वर्तमान के सार्थक सम्प्रजन्य (विवेक), २. सत्प्राय (लाभप्रद) सम्प्रजन्य; ३. गोचरसम्प्रजन्य एवं ४. असम्मोह सम्प्रजन्य—इन चारों सम्प्रजन्यों से युक्त साधक के चारों ही आश्रव क्षीण हो जाते हैं, अभाव को प्राप्त हो जाते हैं॥

**२९४. गाथा : मातरं पितरं हन्त्वा**—इस गाथा का अर्थ आचार्य बुद्धघोष के शब्दों में—*''तत्थ : **सानुचरं** ति। आयसाधकेन आयुत्तकेन सहितं। एत्थ हि 'तण्हा जनेति पुरिसं' (सं०नि०, प०भा०, पि० ६२, बौ०भा०सं०) ति वचनतो तीसु भवेसु सत्तानं जननतो तण्हा **माता** नाम। 'अहं असुकस्स रञ्ञो वा राजमहामत्तस्स वा पुत्तो' ति पितरं निस्साय अस्मिमानस्स उप्पज्जनतो अस्मिमानो **पिता** नाम। लोकतो विय राजानं यस्मा सब्बदिट्ठिगतानि द्वे सस्सतुच्छेददिट्ठियो भजन्ति, तस्मा द्वे सस्सतुच्छेददिट्ठियो **द्वे खत्तियराजानो** नाम। द्वादसयोजनानि वित्थतट्ठेन रट्ठसदिसत्ता **रट्ठं** नाम। आयसाधको आयुत्तकपुरिसो विय तन्निस्सितो नन्दिरागो **अनुचरो** नाम। **अनीघो** ति। निद्दुक्खो। **ब्राह्मणो** ति। खीणासवो निद्दुक्खो हुत्वा याती ति—अयमेत्थत्थो''॥* ***(विस्तार के लिये यहाँ की धम्मपदट्ठकथा अवश्य देखें, पृ० १६६८ से १६७०)॥***

**२९५. गाथा : मातरं पितरं हन्त्वा**—इस गाथा का अर्थ भी आचार्य बुद्धघोष के शब्दों में यों है—*''तत्थ : **द्वे च सोत्थिये** ति। द्वे च ब्राह्मणे। इमिस्सा गाथाय सत्था अत्तनो धम्मिस्सरताय च देसनाकुसलताय च सस्सतुच्छेददिट्ठिया द्वे ब्राह्मण-राजानो कत्वा कथेसि। **वेयग्घपञ्चमं** ति। एत्थ व्यग्घानुचरितो सप्पटिभयो दुप्पटिपन्नो मग्गो वेयग्घो नाम। विचिकिच्छानीवरणं पि तेन सदिसताय वेयग्घं नाम। तं पञ्चमं अस्सा ति नीवरणपञ्चमं वेयग्घपञ्चमं नाम। इदं च वेयग्घपञ्चमं अरहत्तमग्गञाणासिना निस्सेसं **हन्त्वा अनीघो याति ब्राह्मणो** ति अयमेत्थत्थो। सेसं पुरिमसदिसमेवा ति''॥*

**२९६. गाथा : सुप्पबुद्धं पबुज्झन्ति**—बुद्धविषयक स्मृति के साथ सोने वालों तथा उसी स्मृति के साथ जागने वालों को, अर्थात् प्रतिक्षण बुद्धस्मृति में रत रहने वाले साधकों को इस वाक्यांश से संकेतित किया है।

**सदा गोतमसावका**--गौतमगोत्र भगवान् बुद्ध से धर्मोपदेश सुनकर, उनसे प्रव्रज्या लेकर सदा उन्हीं के अनुशासन में रहने वाले॥

**निच्चं बुद्धगता सति**—जिन साधकों की स्मृति "इति पि सो भगवा अरहं सम्मासम्बुद्धो"—यों त्रिपिटक में अनेकत्र वर्णित भगवान् बुद्ध के अनुपम गुणों के कीर्तन में सदा लगी रहती है ऐसा करने में जो असमर्थ हैं वे यदि दिन में एक बार, दो बार या तीन बार बुद्धगुणों का मन में स्मरण करते हैं वे भी 'सुप्रबुद्ध' ही माने जाते हैं॥

**२९७. गाथा : धम्मगता सति**—"स्वाक्खातो भगवता धम्मो"—इस तरह त्रिपिटक में वर्णित धर्मगुणों की निरन्तर स्मृति ही '**धर्मगत स्मृति**' कहलाती है॥

**२९८. गाथा : सङ्घगता स्मृति**—"सुप्पटिपन्नो भगवतो सावकसङ्घो"—इस तरह त्रिपिटक में अनेकत्र वर्णित सङ्घ के गुणों की निरन्तर स्मृति ही '**सङ्घगत स्मृति**' कहलाती है॥

**२९९. गाथा : कायगता सति**—१. इस अशुभ शरीर के ३२ आकारों के सहारे से, २. मृत शरीर के शव के सहारे से, ३. चार धातुओं के विश्लेषण के आधार पर या ४. आध्यात्मिक नीलकसिण आदि के रूपध्यान के सहारे से उत्पन्न स्मृति ही '**कायगता स्मृति**' कहलाती है॥

**३००. गाथा : अहिंसाय रतो**—"वह करुणासहगत चित्त से एक दिशा को ध्यान में रखकर साधना करता है" इस प्रकार पालि शास्त्र में कही गयी करुणाभावना में रति ही 'अहिंसारति' कहलाती है॥

**३०१. गाथा : भावनाय रतो**—मैत्री भावना में। अथवा—ऊपर की गाथा में करुणा भावना कह देने से यहाँ अवशिष्ट मुदिता आदि सभी भावनाओं का ग्रहण कर लेना चाहिये। विशेषत: यहाँ मैत्री भावना ही अभिप्रेत है॥

**३०४. गाथा : दूरे सन्तो पकासेन्ति—सन्तो**—रागादि विकारों के शान्त हो जाने के कारण बुद्ध आदि महापुरुषों को 'सन्त' (शान्त) कहा जाता है। परन्तु इस प्रकरण में, १. पूर्व बुद्धों में अधिकारप्राप्त तथा २. जिनने अपने अकुशलमूलों को भी नष्ट कर लिया है और ३. जिनने चारों मैत्री आदि विहारों की साधना पूर्ण कर ली है—ऐसे सभी महापुरुष यहाँ 'सन्त' संज्ञा से अभिप्रेत हैं॥

**३०५. गाथा : एकासनं एकसेय्यं**—हजारों भिक्षुओं के मध्य भी अपने मूल कर्म-स्थान (साधनोपाय) को न भूलते हुए उसी मनस्कार से बैठने वाले भिक्षु के आसन को **एकासन** कहते हैं। **एकशय्या**—लौहप्रासाद के समान विशाल विहार में हजारों भिक्षुओं के बीच में प्रज्ञप्त सर्वसुविधासम्पन्न महार्घ शयन आसन पर सोने पर भी स्मृति रखते हुए, दक्षिण पार्श्व से लेटकर मूल कर्मस्थान का ही ध्यान रखने वाले भिक्षु की शय्या **एकशय्या** कहलाती है।

**वनन्ते रमितो सिया**—इस प्रकार, स्वयं पर संयम रखता हुआ साधक स्त्री-पुरुषों के कोलाहल से दूर रहकर एकान्तस्थित किसी वनप्रदेश में साधनारत रहे; क्योंकि जनसमूह में रहकर कोई भी साधक आत्मसंयम नहीं कर सकता॥

**३१२. गाथा : सङ्कस्सरं ब्रह्मचरियं**—आचार्य बुद्धघोष ने **सङ्कस्सरं** का अर्थ किया है—''सङ्काहि सरितब्बं। उपोसथकिच्चादीसु अञ्ञतरकिच्चेन सन्निपतितं पि सङ्घं दिस्वा 'अद्धा इमे मम चरियं ञत्वा मं उक्खिपितुकामा व सन्निपतिता' ति एवं अत्तनो आसङ्काहि सरितं उस्सङ्कितं परिसङ्कितं।'' (शङ्काओं से घिरा हुआ। उपोसथकृत्य आदि में से किसी एक के कारण एकत्र हुए सङ्घ को देखकर वह भिक्षु यह सन्देह करने लगे—'यह सङ्घ मेरी चर्या जानकर सङ्घ से मेरे निष्कासन हेतु ही एकत्र हुआ है', यों अपने विषय में शङ्काओं से घिरा हुआ, आशङ्कित, परिशङ्कित।) ॥

**३२०. गाथा : अतिवाक्यं तितिक्खिस्सं**—यहाँ आचार्य ने इस **अतिवाक्य** का 'शिष्टाचारविरुद्ध आक्रोशमय (निन्दात्मक) वचन' अर्थ कर उसे दश संख्या से गिनाया है; जैसे—१. तूँ चौर है, २. तूँ अज्ञ (बाल) है, ३. तूँ मूर्ख है, ४. तूँ लुटेरा है, ५. तूँ ऊँट है, ६. तूँ बैल है, ७. तूँ गधा है, ८. तूँ नरकगामी है, ९. तूँ पशुयोनि में गिरेगा, एवं १०. तुझे कभी सद्गति नहीं मिलेगी, तेरी तो दुर्गति ही होगी॥

**३२१. गाथा : दन्तं नयन्ति समितिं**—यद्यपि 'समिति' शब्द का प्रसिद्ध अर्थ 'युद्ध' है; परन्तु यह शब्द जब तब अन्य अर्थों में प्रयुक्त हुआ देखा जाता है। आचार्य उन सब अर्थों को संगृहीत करते हुए इस वाक्यांश की व्याख्या में लिखते हैं—''उद्यानक्रीड़ा आदि अवसरों पर, जनसम्मर्द (भीड़) में जाने के लिये धनी पुरुष अपने रथों या अन्य यानों (वाहनों) में सुशिक्षित अश्व या बैलों को ही जोतते हैं। राजा भी वाहनों से यात्रा करता हुआ सुशिक्षित गज या अश्व का ही उपयोग करता है॥

**३२२. गाथा : आजानीया च सिन्धवा**—सारथि द्वारा सिखायी गयी जिस किसी भी कला को जो घोड़ा अनायास (सरलता से) सीख ले उस घोड़े को 'आजानीय' (दक्ष) कहते हैं। **सिन्धवा**—सिन्धुदेश में उत्पन्न हुए अश्व॥

**३२३. गाथा : गच्छेय्य अगतं दिसं**—आचार्य ने **अगतं दिसं** का अर्थ किया है—निर्वाण की ओर। इसी अर्थ से गाथा के अग्रिम अर्धांश का आध्यात्मिक अर्थ सङ्गत हो पायगा। आचार्य ने 'निर्वाण की ओर' अर्थ कर यही सङ्गति बैठायी है॥

**३२४. गाथा : कटुकभेदनो दुन्निवारयो**—यहाँ आचार्य ने **कटुकभेदनो** का अर्थ किया है—**तिखिणमदो**। तीक्ष्ण मद वाला। मदकाल में हाथियों की कर्णचूडिकाएँ फूट जाया करती हैं। स्वभावतः भी हाथी उस समय अङ्कुश या भाले आदि के प्रहार को नगण्य समझते हैं, उनका रौद्र रूप हो जाता है। वह (धनपाल) तो पहले से ही रुद्र स्वभाव वाला था। अतएव कहा है—**तीक्ष्ण मद वाला इसीलिये दुर्निवार॥**

**३२६. गाथा : मिद्धी यदा होति महग्घसो च**—यहाँ आचार्य ने **महग्घसो** (अत्यधिक भोजन करने वाले=पेटू) के पाँच लक्षण बताये हैं—भोजन करने के बाद १. हाथ उठाने की भी शक्ति न रखने वाला, २. ढीली हुई अपनी धोती को भी न सम्हाल सकने वाला,

३. अपने भोजन स्थान पर ही लेट जाने वाला, ४. उसका मुख ऐसा खुला रह जाय कि कोई कौआ भी अपनी चोंच से उसके मुख से उसका खाया हुआ निकाल ले जाय, तथा ५. खाये हुए का वमन (उल्टी) कर देने वाला—इन पाँचों में से किसी एक के समान।

**निवापपुट्ठो**—घर से बाहर फैंके गये गले, सड़े, बासी खाद्य पदार्थ को खाकर मोटा हो जाने वाला गृहशूकर॥

**३२९. गाथा : राजा व रट्ठं विजितं पहाय**—भगवान् कहते हैं—यदि उपर्युक्त निपक (स्वशरीर के प्रति आत्मसंज्ञा से असम्पृक्त) साथी न मिले तो साधक को एकाकी रहकर ही विचरण (साधना) करना चाहिये। इस (एकाकिता) में वे दो उदाहरण देते हैं—१. हारे हुए राज्य को छोड़कर उच्च कुलीन राजा के समान। कहने का तात्पर्य यह है कि जैसे कोई पराजित राजा, यह सोचकर कि यह राज्य तो घोर विपत्तियों का आश्रयस्थल है, अत: ऐसे राज्य से मुझे क्या लाभ!, उस दूसरों द्वारा विजित राज्य को त्याग कर अकेला ही किसी वन में प्रवेश कर तापस-प्रव्रज्या से प्रव्रजित होकर शरीर के चारों ईर्यापथों (क्रियाओं) से विचरण करता है, इसी प्रकार साधक को विचरण करना चाहिये। दूसरा उदाहरण—

**मातङ्गरञ्ञेव नागो**—नागवन में एकाकी विचरण करने वाले मातङ्ग नामक हाथी की तरह। [इस मातङ्ग हाथी की कथा **विनयपिटक** के **महावग्ग** (पृ० ५८८, बौ०भा०सं०) विस्तार से वर्णित है, वहाँ देखें।]

**३३२. गाथा : सुखा मत्तेय्यता लोके**—इस गाथा का आचार्य ने इस तरह व्याख्यान किया है—"**मत्तेय्यता** कहते हैं माता के साथ सम्यग्व्यवहार को तथा **पेत्तेय्यता** कहते हैं पिता के साथ सम्यग्व्यवहार को। इन दोनों शब्दों से 'माता-पिता की सेवा करना' ही द्योतित होता है। माता पिता अपने पुत्रों का सेवाभाव न देखकर स्वकीय सम्पत्ति भूमि में छिपा देते हैं या किसी अन्य को दे देते हैं। ऐसे पुत्रों का आगामी जन्म मैले (विष्ठा) से भरे किसी नरक में होता है। इसके विपरीत, जो पुत्र माता पिता की सेवा करते हैं वे उनकी सम्पत्ति भूमि आदि की प्राप्ति के साथ साथ यहाँ जनसमाज में प्रशंसा भी प्राप्त करते हैं, तथा देहपात के बाद वे स्वर्गलोक में जाकर दिव्य सुख भोगते हैं। अत: इन दोनों ही कर्मों से 'सुख' प्राप्त होता है। **सामञ्ञता**—प्रव्रजितों द्वारा सभी प्राणियों के प्रति समान मैत्री भाव रखना। **ब्रह्मञ्ञता**—विगतपाप बुद्ध, प्रत्येकबुद्ध एवं उनके श्रावकों के प्रति सम्यगाचरण। इन दोनों शब्दों से प्रव्रजितों को चीवर पिण्डपात आदि चारों प्रत्ययों में सावधानी रखने के उपदेश में भगवान् का अभिप्राय है। ऐसा करना भी लोक में 'सुख' कहा गया है॥

**३४७. गाथा : मक्कटको व जालं**—इस गाथांश का विस्तार आचार्य यों करते हैं—"जैसे कोई मकड़ी जाल बनाकर उसके बीच में लेटी हुई जाल के किनारे पर आये किसी पतङ्ग (कीड़े) या मक्खी को पकड़ कर शीघ्र ही उस स्थान पर जाकर उसे खाती हुई, उसका रक्त चूसती हुई, उस जाल में स्वयं फँसी रह जाती है, उसी प्रकार ये सांसारिक प्राणी भी

रागरक्त, द्वेषदग्ध या मोहमुग्ध होकर अपने द्वारा ही रचे गये तृष्णा-जाल में फँसते हैं तथा उससे निकल नहीं पाते। अत: इस जाल को दुरतिक्रम (दुर्लङ्घ्य) कहा जाता है''॥

**३५२. गाथा : अक्खरानं सन्निपातं जञ्ञा पुब्बापरानि च**—''अक्खरानं सन्निपातसङ्खातं अक्खरपिण्डं च जानाति, पुब्बक्खरेन अपरक्खरं, अपरक्खरेन पुब्बक्खरं च जानाति। १. पुब्बक्खरेन अपरक्खरं जानाति नाम—आदिम्हि पञ्ञायमाने मज्झपरियोसानेसु अपञ्ञायमानेसु पि 'इमेसं अक्खरानं इदं मज्झं, इदं परियोसानं' ति जानाति। २. अपरक्खरेन पुब्बक्खरं जानाति नाम—अन्ते पञ्ञायमाने आदिमज्झेसु अपञ्ञायमानेसु 'इमेसं अक्खरानं इदं मज्झं, अयं आदी' ति जानाति। ३. मज्झे पञ्ञायमाने पि 'इमेसं अक्खरानं अयं आदि, अयं अन्तो' ति जानाति। एवं सो **महापञ्ञो**।'' (धम्मपदट्ठकथा—३५२ गा०)॥

**३५४. गाथा : सब्बदानं धम्मदानं जिनाति**—आचार्य बुद्धघोष ने इस गाथा के चारों पादों का व्याख्यान बहुत सुन्दर, सरल एवं विस्तारपूर्वक किया है। अत: जिज्ञासुओं को वहाँ यह प्रकरण अवश्य देख लेना चाहिये॥ (धम्मपदट्ठकथा—पृ० १८४०)

**३५६-३५९. गाथा : दिन्नं होति महप्फलं**—इन गाथाओं की आधारगाथा (सं०नि०, प्र०भा०, पृ० ३८, बौ०भा०सं० में) ''विचेय्य दानं सुगतप्पसत्थं'' आदि मानी जाती है॥

**३६३. गाथा : मन्तभाणी अनुद्धतो**—आचार्य ने मन्तभाणी का अर्थ मितभाषी न कर 'बुद्धिपूर्वक उपदेश करने वाला' किया है। वे कहते हैं—'मन्तो वुच्चति पञ्ञा, ताय भणनसीलो' ति॥

**मधुरं**—जो केवल पालि ही बोलता है, उसका अर्थ नहीं करता या जो अर्थ ही बोलता है; पालि का उद्धरण नहीं देता, या फिर जो अपने भाषण में न पालि न उसका अर्थ—दोनों ही नहीं बोलता; ऐसे ये तीनों ही उपदेष्टा 'मधुर भाषण करने वाले' नहीं कहलाते॥

**३६४. गाथा : सद्धम्मा न परिहायति**—यहाँ आचार्य के मत में 'सद्धम्मा' शब्द से भगवान् का तात्पर्य है—३७ प्रकार के बोधिपक्षीय धर्म तथा ९ प्रकार के लोकोत्तर धर्म॥

**३६७. गाथा : सब्बसो नामरूपस्मिं**—''चार वेदना आदि स्कन्धों तथा रूपस्कन्ध—यों पाँचों रूपस्कन्धों के कारण प्रवृत्त (रचित) सभी नामरूपों में (संसार में'')—यह अर्थ है॥

**३७०. गाथा : पञ्च छिन्दे, पञ्च जहे, पञ्च चुत्तरि भावये**—इस गाथा का **अट्ठकथा** के अनुसार यह अर्थ है—''**पञ्च छिन्दे**—जैसे कोई बुद्धिमान् पुरुष अपने पैरों में बन्धी हुई रस्सी को किसी तीक्ष्ण शस्त्र से काट कर फेंक देता है, उसी तरह (भगवान् कहते हैं—) तूँ भी हीनगतिमय नरक में पहुँचाने वाले इन पाँच अवरभागीय संयोजनों को (जैसे—१. सत्कायदृष्टि, २. विचिकित्सा, ३. शीलव्रतपरामर्श, ४. कामराग एवं ५. प्रतिघ को) काट दे।

**पञ्च जहे**—जैसे कोई बुद्धिमान् पुरुष अपनी ग्रीवा में बँधी रस्सी को बुद्धिमत्तापूर्वक

खोल लेता है उससे अपने आपको छुड़ा लेता है; उसी तरह ऊर्ध्वगति वाले देवलोकों तक पहुँचाने वाले ऊर्ध्वभागीय संयोजनों को (जैसे—१. रूपराग, २. अरूपराग, ३. मान, ४. औद्धत्य एवं ५. अविद्या—इन बन्धनों को) भी, अर्हत्त्वमार्ग की साधना करते हुए छोड़ दे।

**पञ्च चुत्तरि भावये**—इन उपर्युक्त ऊर्ध्वभागीय संयोजनों के प्रहाण (त्याग) के लिये श्रद्धा आदि पाँच इन्द्रियों (१. श्रद्धा, २. स्मृति, ३. वीर्य, ४. समाधि एवं ५. प्रज्ञा—इन) की भावना करनी चाहिये। **पञ्च सङ्गातिगो**—ऐसा होने पर, इन पाँच (राग, द्वेष, मोह, मान एवं दृष्टि) के सङ्ग (आसक्ति) को अतिक्रान्त करने वाला (दूर रहने वाला) भिक्षु **औघतीर्ण** कहलाता है। अर्थात् उसने इस संसार की बाढ़ को पार ही कर लिया—ऐसा समझना चाहिये॥

**३७८. गाथा : सन्तकायो सन्तवाचो सन्तवा सुसमाहितो**—शरीर से प्राणातिपात (हिंसा) आदि न करने के कारण **शान्तकाय**, वाणी से मृषावाद (असत्य भाषण) न करने के कारण **शान्तवाक्**, मन से लोभ (अभिध्या) आदि में न प्रवृत्त होने के कारण **शान्तिमय** तथा काय वाक् मन—तीनों से भली भाँति समाहित होने के कारण ऐसा साधक **सुसमाहित** कहलाता है। और वह चारों मार्गों की साधना करता हुआ **उपशान्त** कहलाता है।

**३८३. गाथा : छिन्द सोतं परक्कम्म**—यह तृष्णास्रोत साधारण प्रयास से नष्ट होने वाला नहीं है, अत: ज्ञानसम्प्रयुक्त विपुल पराक्रम से उस स्रोत को काटना पड़ेगा।

**सङ्खारानं खयं ञत्वा**—यहाँ 'संस्कार' से तात्पर्य पाँचों स्कन्धों से है।

**अकतञ्ञू**—अकृत (निर्वाण) का जानने वाला॥

**३८६. गाथा : विरजमासीनं**—कामरज से रहित। **कतकिच्चं**—चार मार्गों के सहारे से सोलह कृत्यों को पूर्ण कर लेने वाला॥

**३९८. गाथा : सन्दानं सहनुक्कमं**—अनुशय (चित्त की कुपथगामी प्रवृत्ति) के अनुक्रम के साथ ब्रह्मजालसूत्रोक्त बासठ (६२) प्रकार के दृष्टिबन्धनों को काट कर।

**उक्खित्तपलिघं**—अविद्या रूप बाधा को उखाड़ फेंक देने से 'उत्क्षिप्तप्रतिघ' कहलाता है॥

**४०४. गाथा : असंसट्ठं गहट्ठेहि अनागारेहि चूभयं**—जो साधक गृहस्थ एवं प्रव्रजित—दोनों के साथ ही दर्शन, श्रवण, संल्लाप (बातचीत), एक साथ खाना पीना उठना बैठना आदि क्रियाओं से असम्पृक्त (पृथक्) रहे—इसे कहते हैं—**असंसट्ट**॥

**४१०. गाथा : आसा यस्स न विज्जति**—यहाँ 'आशा' का अर्थ समझिये—तृष्णा। तथा **निरासास** का अर्थ समझिये—आश्वासनरहित (तृष्णारहित)॥

**४२१. गाथा : यस्स पुरे च पच्छा च मज्झे च नत्थि किञ्चनं। पुरे**—अतीत स्कन्धों में। **पच्छा**—अनागत स्कन्धों में। **मज्झे**—प्रत्युत्पन्न (वर्तमान) स्कन्धों में। **नत्थि किञ्चनं**—जिस साधक की इनमें किसी प्रकार की तृष्णा या आसक्ति नहीं है॥



परिशिष्ट–२

## धम्मपदम्हि पठितानं गाथानं

# अकारादिक्कमेन सूची

खोल लेता है उससे अपने आपको छुड़ा लेता है; उसी तरह ऊर्ध्वगति वाले देवलोकों तक पहुँचाने वाले ऊर्ध्वभागीय संयोजनों को (जैसे—१. रूपराग, २. अरूपराग, ३. मान, ४. औद्धत्य एवं ५. अविद्या—इन बन्धनों को) भी, अर्हत्त्वमार्ग की साधना करते हुए छोड़ दे।

**पञ्च चुत्तरि भावये**—इन उपर्युक्त ऊर्ध्वभागीय संयोजनों के प्रहाण (त्याग) के लिये श्रद्धा आदि पाँच इन्द्रियों (१. श्रद्धा, २. स्मृति, ३. वीर्य, ४. समाधि एवं ५. प्रज्ञा—इन) की भावना करनी चाहिये। **पञ्च सङ्गातिगो**—ऐसा होने पर, इन पाँच (राग, द्वेष, मोह, मान एवं दृष्टि) के सङ्ग (आसक्ति) को अतिक्रान्त करने वाला (दूर रहने वाला) भिक्षु **औघतीर्ण** कहलाता है। अर्थात् उसने इस संसार की बाढ़ को पार ही कर लिया—ऐसा समझना चाहिये॥

**३७८. गाथा : सन्तकायो सन्तवाचो सन्तवा सुसमाहितो**—शरीर से प्राणातिपात (हिंसा) आदि न करने के कारण **शान्तकाय**, वाणी से मृषावाद (असत्य भाषण) न करने के कारण **शान्तवाक्**, मन से लोभ (अभिध्या) आदि में न प्रवृत्त होने के कारण **शान्तिमय** तथा काय वाक् मन—तीनों से भली भाँति समाहित होने के कारण ऐसा साधक **सुसमाहित** कहलाता है। और वह चारों मार्गों की साधना करता हुआ **उपशान्त** कहलाता है।

**३८३. गाथा : छिन्द सोतं परक्कम्म**—यह तृष्णास्रोत साधारण प्रयास से नष्ट होने वाला नहीं है, अतः ज्ञानसम्प्रयुक्त विपुल पराक्रम से उस स्रोत को काटना पड़ेगा।

**सङ्खारानं खयं ञत्वा**—यहाँ 'संस्कार' से तात्पर्य पाँचों स्कन्धों से है।

**अकतञ्ञू**—अकृत (निर्वाण) का जानने वाला॥

**३८६. गाथा : विरजमासीनं**—कामरज से रहित। **कतकिच्चं**—चार मार्गों के सहारे से सोलह कृत्यों को पूर्ण कर लेने वाला॥

**३९८. गाथा : सन्दानं सहनुक्कमं**—अनुशय (चित्त की कुपथगामी प्रवृत्ति) के अनुक्रम के साथ ब्रह्मजालसूत्रोक्त बासठ (६२) प्रकार के दृष्टिबन्धनों को काट कर।

**उक्खित्तपलिघं**—अविद्या रूप बाधा को उखाड़ फेंक देने से 'उत्क्षिप्तप्रतिघ' कहलाता है॥

**४०४. गाथा : असंसट्ठं गहट्ठेहि अनागारेहि चूभयं**—जो साधक गृहस्थ एवं प्रव्रजित—दोनों के साथ ही दर्शन, श्रवण, संल्लाप (बातचीत), एक साथ खाना पीना उठना बैठना आदि क्रियाओं से असम्पृक्त (पृथक्) रहे—इसे कहते हैं—**असंसट्ठ**॥

**४१०. गाथा : आसा यस्स न विज्जति**—यहाँ 'आशा' का अर्थ समझिये—तृष्णा। तथा **निरासास** का अर्थ समझिये—आश्वासनरहित (तृष्णारहित)॥

**४२१. गाथा : यस्स पुरे च पच्छा च मज्झे च नत्थि किञ्चनं। पुरे**—अतीत स्कन्धों में। **पच्छा**—अनागत स्कन्धों में। **मज्झे**—प्रत्युत्पन्न (वर्तमान) स्कन्धों में। **नत्थि किञ्चनं**—जिस साधक की इनमें किसी प्रकार की तृष्णा या आसक्ति नहीं है॥



परिशिष्ट-२

## धम्मपदम्हि पठितानं गाथानं

# अकारादिक्कमेन सूची

# अकारादिक्कमेन सूची

परिशिष्ट–३

## कतिपय बुद्धावतारों के नाम, काल

| | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रम | नाम | काल | पिता | माता | जाति | गोत्र | आयुःप्रमाण |
| १. | **विपस्सी बुद्ध** | ९१ कल्प पूर्व | बन्धुमा | बन्धुमती | क्षत्रिय | कोण्डञ्ञ (कौण्डिन्य) | ८०,००० वर्ष |
| २. | **सिखी बुद्ध** | ३१ कल्प पूर्व | अरुण | पभावती | क्षत्रिय | कोण्डञ्ञ (कौण्डिन्य) | ७०,००० वर्ष |
| ३. | **वेस्सभू बुद्ध** | ३१ कल्प पूर्व | सुप्पतीत | वस्सवती | क्षत्रिय | कोण्डञ्ञ (कौण्डिन्य) | ६०,००० वर्ष |
| ४. | **ककुसन्ध बुद्ध** | वर्तमान भद्रकल्प | अग्गिदत्त | विसाखा | ब्राह्मण | कस्सप (काश्यप) | ४०,००० वर्ष |
| ५. | **कोणागमन बुद्ध** | वर्तमान भद्रकल्प | यञ्ञदत्त | उत्तर | ब्राह्मण | कस्सप (काश्यप) | ३०,००० वर्ष |
| ६. | **कस्सप बुद्ध** | वर्तमान भद्रकल्प | ब्रह्मदत्त | धनवती | ब्राह्मण | कस्सप (काश्यप) | २०,००० वर्ष |
| ७. | **गोतम बुद्ध** | वर्तमान भद्रकल्प | सुद्धोदन | मायादेवी | क्षत्रिय | गोतम (गौतम) | ८० वर्ष |

## आदि का विस्तृत विवरण [दीघनिकाय, महापदानसुत्त के अनुसार]

| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
|---|---|---|---|---|---|
| बोधि वृक्ष | मुख्य श्रावकयुगल | श्रावकसमूह की सङ्ख्या | मुख्य उपस्थाता (उपट्ठाक) | समकालीन राजा | राजधानी |
| पाटलि वृक्ष | १. खण्ड<br>२. तिस्स | (१) १,६८,०००<br>(२) १,००,०००<br>(३) ८०,००० | असोक | बन्धुमा | बन्धुमती |
| पुण्डरीक वृक्ष | १. अभिभू<br>२. सम्भव | (१) १,००,०००<br>(२) ८०,०००<br>(३) ६०,००० | खेमङ्कर | अरुण | अरुणवती |
| साल वृक्ष | १. सोण<br>२. उत्तर | (१) ८०,०००<br>(२) ७०,०००<br>(३) ६०,००० | उपसन्त | सुप्पतीत | अनोम नगर |
| सिरीस वृक्ष | १. विधुर<br>२. सञ्जीव | (१) ४०,००० | बुद्धिज | खेम | खेमवती |
| उदुम्बर वृक्ष | १. भिय्योसु<br>२. उत्तर | (१) ३०,००० | सोत्थिज | सोभ | सोभवती |
| निग्रोध वृक्ष | १. तिस्स<br>२.भारद्वाज | (१) २०,००० | सब्बमित्त | किकी | वाराणसी |
| अस्सत्थ वृक्ष | १. सारिपुत्त<br>२. मोग्गल्लान | (१) १२,५०० | आनन्द | सुद्धोदन | कपिलवत्थु |

# परिशिष्ट–४

## धम्मपद-गाथाओं के समानार्थक बौद्ध एवं आर्ष साहित्य के कतिपय श्लोक

**१. मनोपुब्बङ्गमा धम्मा मनोसेट्ठा मनोमया।**
(ध०प०, १-२)

१.मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः ।
(मैत्रायण्युपनिषद् ४/१)

**२. अनिक्कसावो कासावं यो वत्थं परिदहिस्सति।**
**अपेतो दमसच्चेन न स कासावमरहति॥**
(ध०प०, ९)

२. अनिष्काषाये काषायमीहार्थमिति विद्धि तम्।
धर्मध्वजानां मुण्डानां वृत्त्यर्थमिति मे मतिः॥
(म०भा०, शा०प०, १८/३/४)
[फाउसबोल द्वारा उद्धृत]

**३. रागं च दोसं च पहाय मोहं,**
**सम्मप्पजानो सुविमुत्तचित्तो।**
**अनुपादियानो इध वा हुरं वा,**
**स भागवा सामञ्ञस्स होति॥**
(ध०प०, २०)

३. (क) यम्हीं न माया वसती न मानो,
यो वीतलोभो अममो निरासो।
पनुण्णकोधो अभिनिब्बुतत्तो,
यो ब्राह्मणो सो समणो स भिक्खु॥
(उदान, ६/१५)

३. (ख) यम्हि न माया वसति न मानो,
यो वीतलोभो अममो निरासो।
पनुण्णकोधो अभिनिब्बुतत्तो,
यो ब्राह्मणो सोकमलं अहासि॥
तथागतो अरहति पूरळासं॥ ६७॥
निवेसनं यो मनसो अहासि
परिग्गहा सन्ति न यस्स केचि।
अनुपादियानो इध वा हुरं वा,
तथागतो अरहति पूरळासं॥ ६८॥
(सुत्तनि०, सुन्दरिकभारद्वाजसुत्त)

**४. अप्पमादो अमतपदं पमादो मच्चुनो पदं।**
**अप्पमत्ता न मीयन्ति, ये पमत्ता यथामता॥**
(ध०प०, अप्प०व०, २१)

४. उभे सत्ये क्षत्रियाद्यप्रवृत्ते,
मोहो मृत्युः सम्मतो यः कवीनाम्।
प्रमादं वै मृत्युमहं ब्रवीमि,
सदाऽप्रमादममृतत्वं ब्रवीमि॥
(महाभा०, सनत्सुजातीय)

**५. ते झायिनो साततिका निच्चं दळ्हपरक्कमा।**
**फुसन्ति धीरा निब्बानं योगक्खेमं अनुत्तरं॥**
(ध०प०, अप्प० २३)

५. (क) प्रेयो मन्दो योगक्षेमं वृणीते।
(कठोप०, २/२)
(ख) तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्।
(भगवद्गीता, ९/२२)

**६. फन्दनं चपलं चित्तं दूरक्खं दुन्निवारयं।**
(ध०प०, चि०व०, ३३)

६. असंशयं महावाहो मनो दुर्निग्रहं चलम्।
(भगवद्गीता, ६/३५)

## समानार्थक साहित्य

७. पुप्फानि हेव पचिनन्तं ब्यासत्तमनसं नरं।
सुत्तं गामं महोघो व मच्चु आदाय गच्छति॥
पुप्फानि हेव पचिनन्तं ब्यासत्तमनसं नरं।
अतित्तं येव कामेसु अन्तको कुरुते वसं॥
(ध०प० ४७, ४८)

७. पुष्पाणीव विचिन्वन्तमन्यत्रगतमानसम्।
अनवाप्तेषु कामेषु मृत्युरभ्येति मानवम्॥
सुप्तं व्याघ्रं महौघो वा मृत्युरादाय गच्छति।
सञ्चिन्वानकमेवैनं कामानामवितृप्तिकम्॥
(महाभा०, शा०प०, १७५/१, १९)
[मैक्समूलर द्वारा उद्धृत]

८. दीघो बालानं संसारो सद्धम्मं अविजानतं।
(ध०प०, ६०)

८. तस्मादज्ञानमूलोऽयं संसारः सर्वदेहिनाम्।
(कूर्म पु०, ईश्वरगीता, अ० २)

अथवा—
यस्त्वविज्ञानवान् भवत्यन्यमनस्कः सदाऽशुचिः।
न सत्पदमाप्नोति, संसारमधिगच्छति॥
(कठोप०, ३/७)

अथवा—
यावद्धेतुफलावेशः संसारस्तावदायतः॥
(माण्डूक्यकारिका ४/५६)

तत्र शाङ्करभाष्यम्—
"यावत् सम्यग्दर्शनेन हेतुफलावेशो न
निवर्ततेऽक्षीणः संसारस्तावदायतो दीर्घो भवति।"

९. चरं चे नाधिगच्छेय्य सेय्यं सहिसमत्तनो।
एकचरियं दळ्हं कयिरा नत्थि बाले सहायता॥
(ध०प०, बा० व०, ६१)

९. नो चे लभेथ निपकं सहायं
सद्धिं चरं साधुविहारिधीरं।
राजा च रट्ठं विजितं पहाय,
एको चरे मातङ्गरञ्ञेव नागो॥
(सुत्तनि०, १/३/४६)

१०. यो बालो मञ्ञति बाल्यं पण्डितो वापि तेन सो।
बालो च पण्डितमानी स वे बालो ति वुच्चति॥
(ध०प०, बा० व०, ६३)

१०. अविद्यायामन्तरे विद्यमानाः,
स्वयं धीराः पण्डितम्मन्यमानाः।
दन्द्रम्यमाणाः परियन्ति मूढाः,
अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः॥
(कठोप०, २/५/६)

११. यावजीवं पि चे बालो पण्डितं पयिरुपासति।
न सो धम्मं विजानाति, दब्बी सूपरसं यथा॥
मुहुत्तमपि चे विञ्ञू पण्डितं पयिरुपासति।
खिप्पं धम्मं विजानाति, जिह्वा सूपरसं यथा॥
(ध०प०, बा०व०, ६४, ६५)

११. चिरं ह्यपि जडः शूरः पण्डितं पर्युपास्य वै।
न स धर्मान् विजानाति, दर्वी सूपरसानिव॥
मुहूर्तमपि तं प्राज्ञः पण्डितं पर्युपास्य हि।
क्षिप्रं धर्मं विजानाति, जिह्वा सूपरसानिव॥
(महाभा० सौ० पर्व एवं सभापर्व)

१२. नहि पापं कतं कम्मं सज्जुखीरं व मुच्चति।
डहन्तं बालमन्वेति, भस्मच्छन्नो व पावको॥

१२. नाधर्मश्चरितो लोके सद्यः फलति गौरिव।
शनैरावर्तमानस्तु कर्तुर्मूलानि कृन्तति॥
(मनु० ४/१२७)

१३. अञ्ञा हि लाभूपनिसा अञ्ञा निब्बानगामिनी।
एवमेतं अभिञ्ञाय भिक्खु बुद्धस्स सावको।

१३. अन्यच्छ्रेयोऽन्यदुतैव प्रेय-
स्ते उभे नानानार्थे पुरुषं सिनीतः।

सक्कारं नाभिनन्देय्य विवेकमनुब्रूहये ॥
(ध०प०, बा०व०, ७५)

तयोः श्रेय आददानस्य साधु
भवति हीयतेऽर्थाद्य उ प्रेयो वृणीते ॥
श्रेयश्च प्रेयश्च मनुष्यमेत-
स्तौ सम्परीत्य विविनक्ति धीरः ।
श्रेयो हि धीरोऽभिप्रेयसो वृणीते
प्रेयो मन्दो योगक्षेमाद् वृणीते ॥
(कठोप०, १/२/१-२)

अत्र शाङ्करभाष्यम्—
"विविनक्ति=पृथक्करोति" इति ।

१४. निधीनं व पवत्तारं यं पस्से वज्जदस्सिनं ।
निग्गय्हवादिं मेधाविं तादिसं पण्डितं भजे ॥
तादिसं भजमानस्स सेय्यो होति न पापियो ॥
(ध०प०, प० व०, ७६)

१४. तु० :
"निग्गय्ह, निग्गय्हाहं, आनन्द, वक्खामि,
पवय्ह पवय्ह,आनन्द, वक्खामि ।
यो सारो सो ठस्सती" ति ।
(मज्झिमनि०----)

१५. सेलो यथा एकधनो वातेन न समीरति ।
एवं निन्दापसंसासु न समिञ्जन्ति पण्डिता ॥
(ध०प०, प० व०, ८१)

१५. "तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी सन्तुष्टो येन केनचित् ।"
(भगवद्गीता, १२ आ०, १९)
अथवा—
"तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ।"
(भगवद्गीता, १४ अ०, २४)

१५. सब्बत्थ वे सप्पुरिसा वजन्ति,
न कामकामा लपयन्ति सन्तो ।
सुखेन फुट्ठा अथवा दुखेन,
न उच्चावचं पण्डिता दस्सयन्ति ॥
(ध०प०, प० व०, ८३)

१५. तु०—
दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः ।
वीतरागभयक्रोधः स्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥
(भगवद्गीता, अ० २, ५६)

१६. कण्हं धम्मं विप्पहाय सुक्कं भावेथ पण्डितो ।
ओका अनोकं आगम्म विवेके यत्थ दूरमं ॥
(ध०प०, प० व०, ८७)

१६. "दुभयानि विचेय्य पण्डरानि,
अज्झत्तं बहिद्धा च सुद्धिपञ्ञो ।
कण्हं सुक्कं उपातिवत्तो,
पण्डितो तादि पवुच्चते तथत्ता ॥"
(सुत्तनि०, सभियसुत्त, १२५)

१७. तत्राभिरतिमिच्छेय्य हित्वा कामान किञ्चनः ।
पर्यवदापयेदात्मानं चित्तक्लेसेहि पण्डितः ॥
(ध०प०, प० व०, ८८)

१७. अकिञ्चनः सुखं शेते, समुत्तिष्ठति चैव हि ।
आकिञ्चन्यं सुखं लोके, पथ्यं शिवमनामयम् ॥
(महाभा०, शा०प०, १७६/७८)

१८. येसं सन्निचयो नत्थि, ये परिञ्ञात भोजना ।
सुञ्ञतो अनिमित्तो च, विमोक्खो येसं गोचरो ।
आकासे व सकुन्तानं, गति तेसं दुरन्नया ॥
(ध०प०, अरहन्त०, ९२)

१८. शकुनानामिवाकाशे, मत्स्यानामिव चोदके ।
पदं यथा न दृश्यते, तथा ज्ञानविदां गतिः ॥
(महाभा०, शान्तिपर्व, १८१/१९)

१९. पठवीसमो नो विरुज्झति इन्दखीलूपमो
तादि सुब्बतो ।

१९. न हृष्यत्यात्मसम्माने नावमानेन तप्यते ।
गाङ्गो ह्रद इवाक्षोभ्यो यः स पण्डित उच्यते ॥

रहदो व अपेतकद्दमो संसारा न भवन्ति तादिनो॥ (ध०प०, अरहन्त०, ९५)

(महाभा०, उद्योगपर्व, ३३/२६)

२०. सन्तं तस्स मनं होति, सन्ता वाचा च कम्म च।
सम्मदञ्ञा विमुत्तस्स, उपसन्तस्स तादिनो॥

२०. (क) ये वा पापं न कुर्वन्ति, कर्मणा मनसा गिरा।
निक्षिप्तदण्डा भूतेषु दुर्गाण्यति तरन्ति ते॥
(महाभा० शान्तिप०, ११०/१७)

अथवा—

(ख) यदा न कुरुते धीरः, सर्वभूतेषु पापकम्।
कर्मणा मनसा वाचा, ब्रह्म सम्पद्यते तदा।
(महाभा०, शान्तिपर्व०, १७४/५४. १७५/२७)

अथवा—

(ग) शुभाशुभफलं कर्म, मनोवाग्देहसम्भवम्।
कर्मजा गतयो नृणामुत्तमाधममध्यमाः॥
(मनु० १२/३)

२१. यं किञ्चि यिट्ठं च हुतं च लोके
संवच्छरं यजेथ पुञ्ञपेक्खो।
सब्बं पि तं न चतुभागमेति,
अभिवादना उज्जुगतेसु सेय्यो॥
(ध०प०, सह०व०, १०८)

२१. इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं
नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः।
नाकस्य पृष्ठे सुकृतेऽनुभूत्वे-
मं लोकं हीनतरं वा विशन्ति॥
(मुण्डकोप० १/२/१०)

२२. अभिवादनसीलिस्स, निच्चं वुड्ढापचायिनो।
चत्तारो धम्मा वड्ढन्ति, आयु वण्णो सुखं बलं॥
(ध०प०, सह०व०, १०९)

२२. अभिवादनशीलस्य, नित्यं वृद्धोपसेविनः।
चत्वारि तस्य वर्धन्ते, आयुर्विद्या यशो बलम्॥
(मनु० २/१२१)
द्र०—आपस्तम्बसूत्र, १, २, ५, १५।

२३. पापो पि पस्सति भद्रं, याव पापं न पच्चति।
यदा च पच्चति पापं, अथ पापो पापानि पस्सति॥
(ध०प०, पाप व०, ११९)

२३. ननु सद्योऽविनीतस्य दृश्यते कर्मणः फलम्।
कालोऽप्यङ्गीभवत्यत्र सस्यानामिव पत्तये॥
(बाल्मी०रा०, अरण्यकाण्ड, ४९/२७)

२४. यो अप्पदुट्ठस्स नरस्स दुस्सति,
सुद्धस्स पोसस्स अनङ्गणस्स।
(ध०प० गा० १२५)

२४. "निरञ्जनः परमसाम्यमुपैति"
(मुण्डकोप० ३/१/३)
"निरञ्जनो निर्लेपो विगतक्लेशः" इति तत्र शाङ्करभाष्यम्।

२५. सब्बे तसन्ति दण्डस्स सब्बे भायन्ति मच्चुनो।
अत्तानं उपमं कत्वा न हनेय्य न घातये॥
(ध०प०, द०व०, १२९)

२५. प्राणा यथात्मनोऽभीष्टाः, भूतानामपि ते तथा।
आत्मौपम्येन भूतेषु दयां कुर्वन्ति साधवः॥
(हितोपदेश १, १२)

अथवा—

आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन!
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः॥
(भगवद्गीता, ६/३२)

**२६. सुखकामानि भूतानि यो दण्डेन विहिंसति।**
**अत्तनो सुखमेसानो पेच्च सो न लभते सुखम्॥**
(ध०प०, द० व०, १३१)

२६. (क) अहिंसकानि भूतानि, दण्डेन विनि-
हन्ति यः।
आत्मनः सुखमिच्छन् स प्रेत्य नैव
सुखी भवेत्॥
(महाभा०, अनु० पर्व, ११३/५)

(ख) योऽहिंसकानि भूतानि, हिनस्त्यात्मसुखेच्छया।
स जीवँश्च मृतश्चैव न क्वचित् सुखमेधते॥

**२७. न नग्गचरिया जटा न पङ्का,**
**नानासका थण्डिलसायिका वा।**
**रजोजल्लं उक्कुटिकप्पधानं,**
**सोधेन्ति मच्चं अवितीर्णकङ्खम्॥**
(ध०प०, दण्डव०, १४१)

२७. (क) न मच्छमंसानमनासकत्तं,
न नग्गियं न मुण्डियं जटाजल्लं।
खराजिनानि नाग्गिहुत्तस्सुपसेवना,
ये वापि लोके अमरा बहू तपा॥
मन्ताहुती यञ्ञमुतूपसेवना
सोधेन्ति मच्चं अवितीर्णकङ्खम्॥
(सुत्तनि०, २/२/२९)

(ख) न नग्नचरिया न जटा न पङ्को
नानासनं स्थण्डिलशायिका वा।
न रजोमलं नोत्कुटुकप्रहाणं
विशोधयेन्मोहवितीर्णकांक्षम्॥
(दिव्यावदान—२३/२)

**२८. परिजिण्णमिदं रूपं रोगनिड्डं पभङ्गुरं।**
**भिज्जति पूतिसन्देहो मरणन्तं हि जीवितं॥**
(ध०प०, जराव०, १४८)

२८. तु०—
सर्वे क्षयान्ता निचयाः पतनान्ताः समुच्छ्रयाः।
संयोगा विप्रयोगान्ताः, मरणान्तं हि जीवितम्॥
(महाभा०, स्त्रीपर्व, २/३)

**२९. यानिमानि अपत्थानि, अलाबूनेव सारदे।**
**कापोतकानि अट्ठीनि, तानि दिस्वान का रति॥**
(ध०प०, जराव०, १४९)

२९. यानीमान्यपविद्धानि विक्षिप्तानि दिशो दश।
कपोतवर्णान्यस्थीनि तानि दृष्ट्वेह का रतिः!॥
(दिव्याव०, ३७/३३)

**३०. अट्ठीनं नगरं कतं, मंसलोहितलेपनम्।**
**यत्थ जरा च मच्चु च, मानो मक्खो च ओहितो॥**
(ध०प०, जराव०, १५०)

३०. (क) अस्थिस्थूणं स्नायुयुतं, मांसशोणितलेपनम्।
चर्मावनद्धं दुर्गन्धि, पूर्णं मूत्रपुरीषयोः॥
जराशोकसमाविष्टं, रोगायतनमातुरम्।
रजस्वलमनित्यं च भूतावासमिमं त्यजेत्॥
(मनु० ६/७६, ७७)

(ख) अथवा :
जरयाभिपरीतस्य, मृत्युना च विनाशिना।
दुर्बलं दुर्बलं पूर्वं, गृहस्येव विनश्यति॥
इन्द्रियाणि मनो वायुः शोषितं मांसमस्थि च।
आनुपूर्व्या विनश्यन्ति, स्व धातुमुपयन्ति च॥
(महाभा०, शान्तिप०, २१८/४१)

(ग) जराक्रान्तशरीरस्य निन्दा **भर्तृहरिणापि** कृता—

गात्रं सङ्कुचितं गतिर्विगलिता, भ्रष्टा च दन्तावलि-
र्दृष्टिर्नश्यति, वर्धते वधिरता, वक्त्रं च लालायते।
वाक्यं नाद्रियते च बान्धवजनो, भार्या न शुश्रूषते,
हा कष्टं पुरुषस्य जीर्णवयसः पुत्रोऽप्यमित्रायते॥

(वैराग्यशतके—७३ श्लो०)

**३१. जीरन्ति वे राजरथा सुचित्ता,
अथो सरीरं पि जरं उपेति।
सतं च धम्मो न जरामुपेति,
सन्तो ह वे सब्भि पवेदयन्ति॥**

(ध०प०, जराव०, १५१)

३१. एक एव सुहृद्धर्मो निधनेऽप्यनुयाति यः।
शरीरेण समं नाशं सर्वमन्यत्तु गच्छति॥

**३२. अत्ताहि अत्तनो नाथो को हि नाथो परो सिया।
अत्तना हि सुदन्तेन नाथं लभति दुल्लभं॥**

(ध०प०, अत्तव०, १६०)

३२. तु०—
उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्।
आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः॥
बन्धुरात्मात्मनस्तस्य येनात्मैवात्मना जितः।
अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्तेतात्मैव शत्रुवत्॥

(भगवद्गीता, ६/५-६)

**३३. सुकरानि असाधूनि अत्तनो अहितानि च।
यं वे हितं च साधुं च तं वे परमदुक्करं॥**

(ध०प०, अत्तव०, १६३)

३३. सुकरं साधुना साधु, साधु पापेन दुक्करं।
पापं पापेन सुकरं, पापमरियेहि दुक्करं॥

(उदान—५/८/२०)

**३४. यो सासनं अरहतं अरियानं धम्मजीविनं।
पटिक्कोसति दुम्मेधो दिट्ठिं निस्साय पापिकं।
फलानि कट्ठकस्सेव, अत्तघञ्ञाय फल्लति॥**

३४. फलं वे कदलिं हन्ति, फलं वेळुं फलं नळं।
सक्कारो कापुरिसं हन्ति, गब्भो अस्सतरिं यथा॥

(चुल्लवग्ग—२/५)

अथवा :
अवज्जे वज्जमतिनो वज्जे चावज्जदस्सिनो।
मिच्छादिट्ठिसमादाना सत्ता गच्छन्ति दुग्गतिं॥

(ध०प०, निरयव०, ३१८)

**३५. अत्तदत्थं परत्थेन, बहुनापि न हापये।
अत्तदत्थमभिञ्ञाय, सदत्थपसुतो सिया॥**

३५. श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात्।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः॥

(भगवद्गीता, अ० ३/३५)

**३६. उत्तिट्ठे नप्पमज्जेय धम्मं सुचरितं चरे।
धम्मचारी सुखं सेति, अस्मिं लोके परम्हि च॥**

(ध०प०, लोकव०, १६८)

३६. तु०—
"उत्तिष्ठत, जाग्रत, प्राप्य वरान्निबोधत।"

(कठोपनि०—३/१४)

**३७. यथा बुब्बुलकं पस्से, यथा पस्से मरीचिकं।
एवं लोके अवेक्खन्तं, मच्चुराजा न पस्सति॥**

(ध०प०, लोकव० १७०)

३७. तु०—
"सुञ्ञतो लोकं अवेक्खस्सु मोघराज सदा सतो।
अत्तानुदिट्ठिं ऊहच्च, एवं मच्चुतरो सिया।
एवं लोकं अवेक्खन्तं मच्चुराजा न पस्सति"॥

(सुत्तनि०, ५/१६/४)

३८. अन्धभूतो अयं लोको तनुकेत्थ विपस्सति।
सकुणो जालमुत्तो व अप्पो सग्गाय गच्छति॥
(ध०प०, लोकव० १७४)

३९. एकं धम्मं अतीतस्स मुसावादिस्स जन्तुनो।
वितिण्णपरलोकस्स नत्थि पापमकारियं॥
(ध०प०, लोकव० १७६)

४०. पृथिव्या एकरज्जेन, सग्गस्स गमनेन वा।
सब्बलोकाधिपच्चेन, सोतापत्तिफलं वरं॥
(ध०प०, लोकव० १७८)

४१. निब्बानं परमं वदन्ति बुद्धा।
(ध०प०, १८४)

४२. समणो होति परं विहेठयन्तो।
(ध०प० १८४)

३८. ''मनुष्याणां सहस्रेषु, कश्चिद् यतति सिद्धये।
यततामपि सिद्धानां, कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः॥''
(भगवद्गीता, अ० ७/३)

३९. ''यो वै स धर्मः सत्यं वै तत्। तस्मात् सत्यं
वदन्तमाहुर्धर्मं वदतीति॥''
(बृहदारण्यकोप०, १/४/१४)

४०. ''आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन!
मामुपेत्य तु कौन्तेय, पुनर्जन्म न विद्यते॥''
(भगवद्गीता, अ० ८/१६)

४१. ''अच्ची यथा वातवेगेन खित्ता,
अत्थं पलेति न उपेति सङ्खं।
एवं मुनी नामकाया विमुत्तो
अत्थं पलेति न उपेति सङ्खं''॥
(सुत्तनि०, ५/९९)

''अत्थङ्गतस्स न पमाणमत्थि
येन नं वज्जुं तं तस्स नत्थि।
सब्बेसु धम्मेसु समोहतत्ता,
समूहता वादपथा पि सब्बे''॥
(सुत्तनि०, ५/१००)

''अकिञ्चनं अनादानं, एतं दीपं अनापरं।
निब्बानं इति नं ब्रूमि, जरामच्चुपरिक्खयं॥''
(सुत्तनि०, ५/११/११९)

अथवा :

(ख) ''दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतो,
नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।
दिशं न काञ्चिद् विदिशं न काञ्चित्,
स्नेहक्षयात् केवलमेति शान्तिम्॥
तथा कृती निर्वृतिमभ्युपेतो,
नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।
दिशं न काञ्चिद् विदिशं न काञ्चित्,
क्लेशक्षयात् केवलमेति शान्तिम्''॥
(सौन्दरनन्दे १६/२८, २९)

(ग) ''मुक्ताश्रयं यर्हि निर्विषयं विरक्तं,
निर्वाणमृच्छति मनः सहसा यथार्चिः।''
(भागवते—३/२८/३५)

४२. ''यो च समेति पापानि, अणुं थूलानि सब्बतो।
समितत्ता हि पापानं समणो ति पवुच्चति॥''
(ध०प० २६५ गा०)

## समानार्थक साहित्य

४३. पातिमोक्खे च संवरो।
(ध०प० १८५)

४३. "तं प्रातिमोक्षं भवदुःखपारगं
श्रुत्वा नु धीराः सुगतस्य भाषितम्।"
महासाङ्घिकानां प्रातिमोक्षसूत्रम्।

४४. मत्तञ्ञुता च भत्तस्मिं, पन्तं च सयनासनं।
(ध०प० १८५)

४४. "न चात्रदोषान्निन्देत, न गुणानभिपूजयेत्।
शय्यासने विविक्ते च, नित्यमेवाभि पूजयेत्"॥
(महाभा०, शान्तिपर्व, २७८/१२)

४५. न कहापणवस्सेन, तित्ति कामेसु विज्जति।
अप्पस्सादा दुक्खा कामा, इति विञ्ञाय
पण्डितो॥ (ध०प० १८६)

४५. "न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति।
हविषा कृष्णवर्त्मेव, भूय एवानि वर्धते॥"
(मनु० २/९४)

४६. अपि दिब्बेसु कामेसु, रतिं सो नाधिगच्छति।
तण्हक्खयरतो होति, सम्मासम्बुद्धसावको॥
(ध०प० १८७)

४६. "यच्च कामसुखं लोके यच्च दिव्यं महत् सुखम्।
तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम्॥"
(महाभा०, शान्तिपर्व, १७७/५१)

४७. सुखा सङ्घस्स सामग्गी
(ध०प० १९४)

४७. सं गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।
देवा भागं यथापूर्वे संजानाना उपासते॥
समानो मन्त्रः समितिः समानी,
समानं मनः सहचित्तमेषाम्।
समानं मन्त्रमभि मन्त्रये वः,
समानेन वो हविषा जुहोमि॥
समानी व आकूतिः, समाना हृदयानि वः।
समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति॥
(ऋग्वेद, १/१९१/२-४)

४८. सुसुखं वत जीवाम, आतुरेसु अनातुरा।
आतुरेसु मनुस्सेसु, विहराम अनातुरा॥
(ध०प० १९८ गा०)

४८. "उभे सत्यानृते त्यक्त्वा शोकानन्दौ प्रियाप्रियौ।
भयाभयं च सन्त्यज्य, सम्प्रशान्तो निरामयः"॥
(महाभा०, शान्तिपर्व, २७६/११)

अथवा—
"या दुस्त्यजा दुर्मतिभिर्या न जीर्यति जीर्यतः।
योऽसौ प्राणान्तिको रोगस्तां तृष्णां त्यजतः सुखम्"॥
(महाभा०, शान्तिपर्व, २७६/१२)

४९. सुसुखं वत जीवाम येसं नो नत्थि किञ्चन।
पीतिभक्खा भविस्साम देवा आभस्सरा यथा॥
(ध०प० २०० गा०)

४९. तु०—
"सुसुखं बत जीवामि, यस्य मे नास्ति किञ्चन।
मिथिलायां प्रदीप्तायां न मे दह्यति किञ्चन"॥
(महाभा०, शान्तिपर्व, २७६/४)

५०. जयं वेरं पसवति, दुक्खं सेति पराजितो।
उपसन्तो सुखं सेति, हित्वा जयपराजयं॥
(ध०प० २०१ गा०)

५०. (क) "जयो वैरं प्रसवति, दुःखं शेते पराजितः।
उपशान्तः सुखं शेते, हित्वा जयपराजयम्॥"
(अवदानशतके)

(ख) "जयं वेरं पसवति, दुक्खं सेति पराजितो।
उपसन्तो सुखं सेति, हित्वा जयपराजयं॥"
(संयुत्तनि०, प०भा०, १३९ पि०, बौ०भा०सं०)

५१. **अक्कोधेन जिने कोधं, असाधुं साधुना जिने।**
**जिने कदरियं दानेन, सच्चेनालिकवादिनं॥**
(ध०प०, २२३ गा०)

५१. ''अक्रोधेन जयेत् क्रोधमसाधुं साधुना जयेत्।
जयेत् कदर्यं दानेन, जयेत् सत्येन चानृतम्॥''
(महाभा०, उद्योगपर्व, ३९/७२)

५२. **आकासेव पदं नत्थि, समणो नत्थि बाहिरे।**
**पपञ्चाभिरता पजा, निप्पञ्चा तथागता॥**
(ध०प०, २५४ गा०)

५२. तु०—
पूजारहे पूजयतो, बुद्धे यदि व सावके।
पपञ्चसमतिक्कन्ते, तिण्णसोकपरिद्दवे॥
(ध०प० १९५ गा०)



परिशिष्ट–५

# भगवान् बुद्ध से आचार्य बुद्धघोष तक का कालक्रम-निर्धारण

## ( विद्वान् मैक्समूलर द्वारा )

| | |
|---|---|
| ५५७ ई०पू० | भगवान् बुद्ध (सिद्धार्थ) का जन्म। |
| ५५२ ई०पू० | राजा बिम्बिसार का जन्म। |
| ५३७–४८५ ई०पू० | बिम्बिसार द्वारा अपने राज्य की राजधानी **राजगृह** का निर्माण। [ बिम्बिसार बुद्ध से ५ वर्ष छोटे थे। १५ वर्ष की आयु में बिम्बिसार का राज्याभिषेक। ३० या ३१ वर्ष की आयु में बिम्बिसार का बुद्ध से प्रथम साक्षात्कार (५२२ ई०पू०)] |
| ४८५–४५३ ई०पू० | अजातशत्रु (इसके राज्यकाल में भगवान् बुद्ध आठ वर्ष जीवित रहे)। |
| ४७७ ई०पू० | भगवान् बुद्ध का महापरिनिर्वाण। |
| ४७७ ई०पू० | राजगृह में प्रथम सङ्गीति (काश्यप, आनन्द एवं उपालि के सान्निध्य में)। |
| ४५३–४३७ ई०पू० | उदायिभद्र (पाटलिपुत्र के संस्थापक निर्मापयिता)। |
| ४३७–४२९ ई०पू० | अनुरुद्धक एवं मुण्ड (पाटलिपुत्र में)। |
| ४२९–४०५ ई०पू० | नागदासक। |
| ४०५–३८७ ई०पू० | शिशुनाग (वैशाली में)। |
| ३८७–३५९ ई०पू० | कालाशोक। |
| ३७७ ई०पू० | वैशाली में द्वितीय सङ्गीति (यश, रेवत—दोनों आनन्द के शिष्यों के सान्निध्य में) (२५९ + ११८ = ३७७)। |
| ३५९–३३७ ई०पू० | कालाशोक के दश पुत्र (२२ वर्ष)। |
| ३३७–३१५ ई०पू० | नौ नन्द (२२ वर्ष)। अन्तिम घननन्द, जो चाणक्य द्वारा मरवाया गया। |
| ३१५–२९१ ई०पू० | चन्द्रगुप्त (४७७—१६२ = ३१५; ३ × ८ वर्ष); सेल्युकस का राजदूत मेगस्थानीज। |

| | |
|---|---|
| २९१-२६३ ई०पू० | बिन्दुसार। |
| २६३-२५९ ई०पू० | अशोक, उज्जयिनी का उपशासक, पाटलिपुत्र की राज्यप्राप्ति की दावेदारी में अपने सभी भाइयों की हत्या। डायनोसियस, प्टोलेमी द्वितीय का राजदूत। |
| २५९ ई०पू० | अशोक का पाटलिपुंत्र में राज्याभिषेक। |
| २५६ ई०पू० | अशोक द्वारा न्यग्रोध का प्रत्यारोपण। |
| २५६-२५३ ई०पू० | अशोक द्वारा विहारों एवं स्तूपों का निर्माण। |
| २५५ ई०पू० | तिष्य का धर्मपरिवर्तन। |
| २५३ ई०पू० | महेन्द्र की बौद्धधर्म में प्रव्रज्या। |
| २५१ ई०पू० | तिष्य एवं सुमित्र की मृत्यु। |
| २४२ ई०पू० | पाटलिपुत्र में (तृतीय) सङ्गीति, मोग्गलिपुत्र तिष्य के सान्निध्य में। |
| २४१ ई०पू० | महेन्द्र का धर्मप्रचार हेतु श्रीलङ्का में जाना। |
| २२२ ई०पू० | अशोक की मृत्यु। |
| १६१ ई०पू० | श्रीलङ्का में दुट्ठगामणी का राज्यकाल। |
| ८८-७६ ई०पू० | वट्टगामणी, त्रिपिटक का लेखन। |
| ४०० ई० | दीपवंस की रचना। |
| ४२० ई० | बुद्धघोष—पालि अट्ठकथाकार। देवर्षिगणि (जैन) के ३० वर्ष बाद। |
| ४५९-४७७ ई० | महावंस की रचना। |






## बौद्धभारती ग्रन्थमाला में प्रकाशित

# पालि-साहित्य के महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ

1. **पालिव्याकरण** (बालावतार) [हिन्दी अनुवाद सहित] — 75/-
2. **मिलिन्दपञ्हपालि** (हिन्दी अनुवाद, विस्तृत भूमिका सहित) — 350/-
3. **अभिधानप्पदीपिका** (हिन्दी-संस्कृत अर्थ सहित) पालिशब्द कोष — प्रेस में
4. **विसुद्धिमग्ग** (हिन्दी अनुवाद एवं विस्तृत भूमिका) 1-2 भाग — 400/-
5. **पातिमोक्खसुत्त** (भिक्षु प्रातिमोक्ष) हिन्दी अनुवाद सहित — 30/-
6. **मज्झिमनिकायपालि** (सुत्तपिटक) (हिन्दी अनुवाद सहित) (सम्पूर्ण, ३ जिल्दों में) 1-5 भाग — 1100/-
7. **दीघनिकायपालि** (सुत्तपिटक) (हिन्दी अनुवाद सहित) सम्पूर्ण, 1-3 भाग — 650/-
8. **महावग्गपालि** (विनयपिटक) (हिन्दी अनुवाद सहित) सम्पूर्ण — 500/-
9. **संयुत्तनिकायपालि** (सुत्तपिटक) (हिन्दी अनुवाद सहित) सम्पूर्ण, 1-4 भाग — 2000/-
10. **धम्मपदपालि** (सुत्तपिटक) (हिन्दी-संस्कृत अनुवाद, विस्तृत भूमिका एवं अनेक परिशिष्ट) सम्पूर्ण — 200/-
11. **अङ्गुत्तरनिकायपालि** (सुत्तपिटक) (हिन्दी अनुवाद, विस्तृत शब्दसूची) सम्पूर्ण — प्रेस में

**बौद्धभारती**

पो. बाक्स नं. 1049, वाराणसी-221 001

Design by : Sadhana Press, Tel. 210094